परिणति हैं। यद्यपि तन्त्र शास्त्र अत्यन्त उदात्त-दार्शनिक एवं मनो-आध्यात्मिक सिद्धान्तों और अवधारणाओं पर आधारित है, परन्तु वह न्याय या मीमांसा की तरह सिद्धान्तों की विवेचना करने वाला शास्त्र नहीं अपितु इन सिद्धान्तों के अनुसार प्राप्तव्य (लक्ष्य) की प्राप्ति के लिये की जाने क्रियाओं की शिक्षा देने वाला क्रिया-विधि-शास्त्र है। इसीलिये इसमें क्रिया-विधि का निरूपण विस्तार से किया गया है, सैद्धान्तिक विवेचना अथवा नई पद्धति की मनोआध्यात्मिक विवेचना बहुत कम है। इन सिद्धान्तों और क्रिया विधि में निहित रहस्यों की शिक्षा गुरुदेव ही देते थे। अतएव तन्त्र शास्त्र को 'गुरु मुखैक-गम्य' शास्त्र कहा गया हे। कहा तो यहाँ तक जाता है कि अदीक्षित-व्यक्ति को तन्त्र-शास्त्र के अध्ययन का अधिकार नहीं है।

चूँकि 'तन्त्र' 'गुरु मुखैक गम्य' शास्त्र है, अतएव केवल पुस्तकें पढ़कर इसके तत्त्व और रहस्य से अवगत नहीं हुआ जा सकता। एक ही ग्रन्थ में प्रयुक्त एक ही वस्तु, पदार्थ अथवा शब्द का कहाँ क्या अर्थ है, अथवा क्या प्रयोजन है, यह गुरु मुख से जाना जाता है। यथा—कुलाचारी ग्रन्थों में आम अंगूर-खजूर आदि द्रव्यों से बनी भौतिक-सुरा का वर्णन है तो वहीं सहस्रार से क्षरित होने वाले स्राव को भी 'सुरा' (सुधा) कहा गया है। कुलाचार में ये दोनों ही प्रशस्त हैं। सद्गुरु से दीक्षा और शिक्षा प्राप्त कुल-साधक को तो इन दोनों का रहस्य और पान क्रम का ज्ञान होता है, परन्तु जिसे 'सद्गुरु' से दीक्षा और शिक्षा ही नहीं मिली है, जिसने कुलाचार-विधि से साधना नहीं की है—अथवा जो पशु भाव से ऊपर नहीं उठा है, वह इसके रहस्य को क्या समझेगा ? यदि ऐसा व्यक्ति अन्य लौकिक विषयों में अपनी 'योग्यता' के बल पर कुलाचारी ग्रन्थों का अध्ययन करता है तो उसे अपने संस्कार वश इन ग्रन्थों में माध्वी आदि सुरा का उल्लेख गर्हित और अपमिश्रित ही प्रतीत होगा, क्योंकि उसे यह ज्ञात नहीं है कि कुलाचार के अनुसार विधिवत् संस्कृत की गई माध्वी आदि भौतिक सुरा को देवता के प्रसाद के रूप में यथा क्रम और यथा अधिकार ग्रहण करते रहने से साधक को कालान्तर में सहस्रार से क्षरित होने वाले स्राव का पान करने की क्षमता और पात्रता प्राप्त होगी। इसीलिये इन ग्रन्थों में भौतिक और अभौतिक दोनों ही प्रकार

की 'सुरा' का न केवल उल्लेख और निरूपण है, अपितु द्राक्षा, आम, इक्षु, मधूक आदि से सुरा बनाने की विधि भी बताई गई है। विभिन्न द्रव्यों से बनने वाली 'सुरा' का वर्गीकरण (यथा गौड़ी माध्वी आदि) भी किया गया है।

अतएव सहस्रार से क्षरित 'द्रव' को वास्तविक सुरा एवं इस द्रव के पान को वास्तविक सुरापान निरूपित करते हुए पूजन-अर्चन में गौडी माध्वी आदि भौतिक-मद्यों को हेय और गर्हित होने का फतवा देना भ्रान्त-धारणाओं का प्रचार-प्रसार करना है। विडम्बना यह है कि आजकल के व्याख्याकार कुलाचार परक ग्रन्थों की ऐसी ही व्याख्यायें कर रहे हैं।

**सुदर्शना के सम्बन्ध में**—कुल-धर्म और पुरुषार्थ-चतुष्टय प्रदायिनी श्री 'श्रीविद्या' का प्रकाशक श्री 'ज्ञानार्णव-तन्त्र' एक छन्दोबद्ध ग्रन्थ है। ऐसे शास्त्रीय ग्रन्थों को उनकी छन्दोबद्धता के कारण रट कर याद कर लेना तो सरल होता है परन्तु छन्दोबद्ध ग्रन्थों में कथ्य का प्रतिपादन गद्य के समान स्पष्ट नहीं होने के कारण, उन्हें समझना कठिन होता हैं। फिर यदि ऐसे ग्रन्थों में कूट-पदों, संकेताक्षरों और सांकेतिक पदावलियों का प्रयोग हो तो वे और भी दुरूह हो जाते हैं। श्री 'ज्ञानार्णव-तन्त्र' एक ऐसा ही ग्रन्थ है, अतएव इसका मात्र शाब्दिक अनुवाद पर्याय नहीं अपितु अनुवाद के साथ मन्त्रोद्धार-यन्त्रोद्धार आदि का सम्यक् रूप से निरूपण करना भी आवश्यक है।

'श्री ज्ञानार्णव' एक ऐसा आकर-ग्रन्थ है; जिसमें मन्त्रोद्धारों की प्रचुरता है। इसमें लगभग एक सौ मन्त्रों का उद्धार बताया गया है। मन्त्रोद्धार परक श्लोकों का अनुवाद इस तरह किया गया है कि जिससे सामान्य पाठकों को भी सहज ही 'मन्त्र-स्वरूप' का ज्ञान हो सके। पाठकों को इस टीका के माध्यम से इसमें प्रतिपादित अन्य सभी विषयों का सम्यक् रूप से दर्शन-ज्ञान हो सके, इसलिये इस टीका का नाम अपनी पूर्णाभिषिक्ता शक्ति के दीक्षा नाम पर **'सुदर्शना'** रखा है। टीका के 'सुदर्शना' नाम को चरितार्थ करने के लिये इसमें भगवती ललिता-महात्रिपुर सुन्दरी की सिंहासन-विद्याओं, आम्नाय-देवताओं, कामेश्वरी आदि नित्याओं तथा पञ्च-पञ्चिका

वर्ग की महादेवियों के मन्त्रोद्धार के साथ ही तद् तद् देवियों के ध्यान, मन्त्र के ऋषि एवं छन्द आदि भी ग्रन्थान्तर से उद्धृत करके समाहित किये गये हैं। ये ऐसे विषय हैं जिनका निरूपण मूल-ग्रन्थ में नहीं हैं।

मुझे यह स्वीकार करने में कोई झिझक या संकोच नहीं है कि श्री ज्ञानार्णव नित्या-तन्त्र जैसे गुरु-गम्भीर एवं स्वतः प्रमाण आर्ष ग्रन्थ की टीका लिखने का मुझमें न तो सामर्थ्य हैं और न ज्ञान, फिर भी मेरे माध्यम से यह टीका लिपि-बद्ध हुई। इसे मैं अपने लिये गुरु-मण्डल का आशीर्वाद समझता हूँ। इस टीका में अथवा निर्वचन में यदि कही कोई त्रुटि या भूल परिलक्षित होती है तो उसे गुरु-मण्डल के संकेतों और उपदेशों को समझने में मेरी अज्ञता का पर्याय माना जाये।

एक बात और ! मैंने यह टीका अपने आराध्य चरणों की प्रसन्नता के लिये उनका आदेश मिलने पर लिखी थी और उनके ही आदेश से यह कृति अपने परम गुरु पूज्यपाद गुप्तावतार बाबा श्री (पूज्यपाद भर्तृहर्यानन्द नाथ) के श्री-चरणों में सादर समर्पित हैं। वे दिव्य अवतारी पुरुष थे। भारत को विदेशी दासता से स्वतन्त्र कराने के लिये उन्होंने अवतार ग्रहण किया था। भारत की स्वतन्त्रता के लिये उन्होंने स्वयं अपने निरीक्षण में विगत शताब्दि के तीसरे दशक में तान्त्रिक अनुष्ठान कराये और सन् १९३० में ही यह घोषणा कर दी थी कि १६-१७ वर्षों में हमारा देश स्वतन्त्र हो जायेगा। इस धरा-धाम पर उनका इह-लौकिक जीवन तपस्या और साधना का पर्याय था। वे एक महान् विभूति थे। उन्होंने स्वयं को अत्यन्त गुप्त रखा। उनकी महान् विभूति को तत्कालीन शंकराचार्य श्री त्रिविक्रम जी महाराज, पीताम्बरा-पीठ (दतिया) के संस्थापक राष्ट्र गुरु स्वामीजी और शाक्त-धर्म की प्रथम पत्रिका कौल कल्प तरु-चण्डी के आद्य सम्पादक श्री देवीदत्त शुक्ल (पूज्यपाद पूर्णानन्द नाथ) जैसे कुछ थोड़े से पुण्यात्मा समझ पाये थे।

ग्रन्थ तो लिख दिया गया, लेकिन उसका प्रकाशन नहीं हुआ तो उसकी तकदीर गुमनामी के अन्धेरे में खो जाती है। 'सुदर्शना' के साथ ऐसा ही हुआ। वह गुमनामी

के अन्धेरे में 'डूबते डूबते बची है। जब इसके प्रकाशन की सारी सम्भावनायें क्षीण हो गई थीं, नव-शक्ति प्रकाशन, वाराणसी ने इसे प्रकाशन के लिये स्वीकार, किया, न केवल स्वीकार किया अपितु ६-७ महीनों में इसे प्रकाशित भी कर दिया। एतदर्थ मैं नव शक्ति प्रकाशन के स्वामी श्री लोकेश कृष्ण त्रिपाठी के प्रति हार्दिक धन्यवाद ज्ञापित करता हूँ। भगवती उन पर अपनी कृपा-दृष्टि बनाये रखे।

अक्षय तृतीया — मधुसूदन प्रसाद शुक्ल

संवत् २०६८, विक्रमी — बिलासपुर (छत्तीसगढ़)

ईश्वर-प्रोक्त

# ज्ञानार्णव-तन्त्रम्

'सुदर्शना' हिन्दी व्याख्या

## अथ प्रथमः पटलः

### स्वरूप-ज्ञेय मात्र

**श्रीदेव्युवाच–**

**गणेशनन्दिचण्डेशसुरेन्द्रपरिवारित ।**
**सर्ववन्द्य गणाधीश किं त्वया जप्यते सदा ॥१॥**

श्री देवी ने कहा—गणेश, नन्दि, चण्डेश एवं सुरेन्द्र रूप परिवार वाले, हे सर्व-वंद्य, हे गणाधीश, आप सदैव किसका जप करते हैं ?

**सुदर्शना-वन्दना**

**कुलाकुलाग्नीषोमात्म क्रिया-ज्ञानैक-रस्यतः ।**
**नित्य-निष्पन्द संरभ, निर्भरानन्द चिद्घने ॥**
**महाबिन्दुमहःपीठे, नव्य-दिव्य रसोज्ज्वलं ।**
**शिव-शक्त्यात्मकं किञ्चिदद्वैत देवतां भजे ॥**

श्री देवी ने कहा—हे देव ! श्री गणेश और सुरेन्द्र (इन्द्र या विष्णु) आदि सभी देवताओं के द्वारा आप वंद्य हैं, वन्दनीय हैं, पूजनीय हैं। सर्व देव वन्द्य श्री गणेश और सुरेन्द्र आपके परिवार जन हैं अर्थात् देवताओं के लिये भी प्रथम पूज्य गणेश और सुरेन्द्र आदि के परिवार के आप प्रमुख हैं। इस परिवार का प्रमुख होने के नाते आप गणेश एवं सुरेन्द्र आदि के भी पूज्य तथा वन्दनीय हैं। इस तरह आप सर्ववन्द्य हैं। अतः आप से श्रेष्ठ और वन्दनीय कोई और नहीं है। फिर भी आप हर समय जप और चिन्तन करते रहते हैं। जप या चिन्तन उसका किया जाता है जो श्रेष्ठ हो, प्रिय हो। जब आप से श्रेष्ठ कोई दूसरा है ही नहीं तो, फिर आप किसका जप करते हैं ॥१॥

**अक्षमालेति किं नाम संशयो मे हृदि स्थितः ।**
**शब्दातीतं परं ब्रह्म त्वमेव परमार्थवित् ॥२॥**
**कथयाऽऽनन्दनिष्य (स्प) न्दसान्द्रमानस निश्चयात् ।**

हे देव ! आप आनन्द-निष्यन्द हैं, आनन्द-मूर्ति हैं, शाश्वस्त-परम-आनन्द के उत्स हैं । आप सान्द्र-मानस हैं, धीर चित्त हैं । परमार्थ-वेत्ता हैं, परमातिपरम-रहस्यों से अवगत हैं । हे स्वामिन् ! मुझे बतायें—'शब्दातीत परं-ब्रह्म' क्या है ? 'अक्ष-माला' क्या वस्तु है ? हे देव ! मुझे यह जानने की उत्कट जिज्ञासा है । उसका ठीक ठीक निरूपण करने की कृपा करें ॥२॥

**ईश्वर उवाच-**

**कथयामि वरारोहे यन्मया जप्यते सदा ॥३॥**
**अकारादि-क्षकारान्ता मातृका पीठ रूपिणी ।**

ईश्वर ने कहा—वे वरारोहे ! मैं जो सदैव जप करता हूँ, वह आपको बता रहा हूँ । 'अ' कार से 'क्ष'कार पर्यन्त वर्णों अथवा अक्षरों की जो वर्णमाला है, वह मातृका-पीठ है, मातृका का अधिष्ठान है, आसन है, जिस पर महा-शक्ति 'मातृका' अधिष्ठिता है, प्रतिष्ठिता हैं ॥३॥

**विमर्श**—'मातृका' का कोश-गत अर्थ है—माता, जननी । महाशक्ति 'मातृका' कोटि-कोटि ब्रह्माण्डों की जननी हैं, माता हैं । वे महा-मन्त्रार्थ स्वरूपिणी हैं । 'पर-शिव' की 'प्राणेश्वरी' हैं ('प्राणेश्वरीं पर-शिवस्य परामृशामः'—मातृका-चक्र-विवेक-१/१) । वे 'पर-शिव' की 'विमर्श' रूपा हैं । ब्रह्माण्ड की स्वप्न, जाग्रत्, सुषुप्ति एवं तूर्यादि अवस्थायें अर्थात् ब्रह्माण्ड की सृष्टि, स्थिति एवं संहार दशायें (जिनका निरूपण आगे किया गया है) महा-शक्ति मातृका के श्रीविग्रह की प्रकट अभिव्यक्तियाँ हैं । अभिव्यञ्जक हैं । आगमोक्त सृष्टि-निरूपण में ब्रह्माण्ड की इन अवस्थाओं की सञ्चालिका या निष्पादिका शक्तियों एवं अभिकरणों का विशद निरूपण है । दूसरे शब्दों में ये कोटि-कोटि ब्रह्माण्ड महाशक्ति 'मातृका' के अप्रतिम सौन्दर्य के वैभव-विलास हैं, और यह 'अक्ष माला' उनके लीला विलास के प्रकटन का उत्स है ।

अगले श्लोकों में अक्ष-माला के घटक भूत स्वरों और व्यञ्जनों का निरूपण किया गया है । यथा—

**चतुर्दश स्वरोपेता बिन्दुत्रय विभूषिता ॥४॥**
**अनुस्वारेण देवेशि ! बिन्दुनैकेन मण्डिता ।**
**विसर्गेण च बिन्दुभ्यां संलग्नाभ्यां विराजिता ॥५॥**

'अक्ष-माला' के घटक-वर्णों के मुख्य-रूप से दो भेद हैं—स्वर और व्यञ्जन। जिन वर्णों को उच्चारण के लिये किसी अन्य वर्ण की विवक्षा या आवश्यकता नहीं होती, वे 'स्वर' कहलाते हैं। इनका उच्चारण स्वतन्त्र और अमिश्रित रूप से होता है। 'अक्ष माला' में 'अ'कार से 'औ' कार तक चौदह (१४) स्वर हैं। यथा—अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ऌ, ॡ, ए, ऐ, ओ तथा औ। यह स्वर-समूह एक बिन्दु रूप अनुस्वार (अं) तथा दो बिन्दु संलग्न विसर्ग (अः) से विभूषित है। इस तरह 'अक्ष-माला' में १६ स्वर हैं। अङ्क-विद्या में 'कला' शब्द १६ की संख्या का सूचक है। चूँकि स्वरों की संख्या भी १६ है, अतः स्वर-समूह को 'कला-मण्डल' कहा गया है।

**ककारादि 'क्ष'कारान्ता वर्णास्तु शिव-रूपिणः ॥६॥**
**व्यञ्जनत्वात् सदाऽऽनन्देनोच्चार सहिता यतः।**
**उच्चरेत् स्वर सम्भिन्नांस्तदा देवि ! न संशयः ॥७॥**

स्वतन्त्र एवं अमिश्रित रूप से व्यञ्जनों का उच्चारण नहीं होता, अपितु वे स्वरों की सहायता से व्यञ्जित (व्यक्त) होते हैं, अतः उन्हें 'व्यञ्जन' कहा जाता है। 'क' कार से 'क्ष'कार पर्यन्त व्यञ्जन वर्ण शिव-स्वरूप हैं ॥६-७॥

**विमर्श**—'शिव' शक्तिमान् हैं और 'मातृका' शक्ति हैं। शक्तिमान् और शक्ति का अविना-भाव सम्बन्ध 'चन्द्र' और 'चन्द्रिका' अथवा 'अग्नि' एवं 'दाहकता' के समान नित्य और शाश्वत् है। जिस तरह 'चन्द्रिका' शक्ति से शक्तिमान् 'चन्द्र' का रूप प्रकट होता है, उसी तरह महा-शक्ति 'मातृका' सूक्ष्मातिसूक्ष्म 'पर-शिव' के दिव्य एवं नवोज्ज्वल रूप को अभिव्यक्त करती है, अभिव्यञ्जित करती है। इसीलिये

'शक्तेः विना शिवे सूक्ष्मे, नाम-धाम न विद्यते'

चूँकि शक्ति-स्वरूप स्वरों के बिना 'क' कारादि व्यञ्जनों का उच्चारण सम्भव नहीं है, अतः व्यञ्जनों को 'शिव-स्वरूप' कहा गया है।

यद्यपि 'क'कार से 'क्ष'कार पर्यन्त सभी ३४ वर्णों को सामान्य रूप से 'व्यञ्जन' कहा जाता है, परन्तु व्याकरण-शास्त्र में इनका और भी वर्ग-विभाजन है। 'क'कार से 'म'कार पर्यन्त जो २५ वर्ण हैं, उन्हें 'व्यञ्जन' कहा गया है। 'य-र-ल' और 'व'- ये चार 'अन्तस्थ' एवं शेष 'श-ष-स' ऊष्माण हैं। 'क्ष'कार ('ज्ञ'कार भी) संयुक्ताक्षर है। व्याकरण में इन समस्त वर्णों के उच्चारण-स्थान एवं प्रयत्न आदि का निरूपण है तो तन्त्र-ग्रन्थों में इन वर्णों के दार्शनिक एवं दैवत् स्वरूप की विवेचना की गई है। मन्त्रों की तरह प्रत्येक 'वर्ण' का ध्यान और 'जप' का विधान बताया गया है। मन्त्र-साधकों एवं अध्येताओं को मन्त्र-विज्ञान का रहस्य समझने के लिये इनका अध्ययन सहायक और उपयोगी होगा।

**पञ्चाशद् वर्ण रूपेण, शब्दाख्यं वस्तु सुव्रते ।**
**'अ'कारः प्रथमो देवि ! 'क्ष' कारोऽन्तिम इष्यते ॥८॥**
**अक्षमालेति विख्याता, मातृका वर्ण-रूपिणी ।**
**शब्द-ब्रह्म स्वरूपेयं, शब्दातीतं तु जप्यते ॥९॥**

इन दो श्लोकों में 'मातृका' समुच्चय को 'अक्ष-माला' कहे जाने के रहस्य पर प्रकाश डाला गया है । ईश्वर कहते हैं—हे सुव्रते ! पचास-वर्णों वाला जो यह शब्द-संज्ञक वस्तु है, उसका प्रथम वर्ण 'अ' और अन्तिम वर्ण 'क्ष' है । आदि और अन्त के दो वर्णों का समाहार करके वर्ण-रूपिणी 'मातृका' को 'अक्ष-माला' कहा जाता है । यह अक्ष-माला **शब्द-ब्रह्म** स्वरूपा है, सकल ब्रह्म का वह रूप है जो वर्णों के रूप में अभिव्यक्त है, किन्तु मैं जिसका जप करता हूँ, वह शब्दातीत है, शब्द से परे है । दूसरे शब्दों में मैं (श्री ईश्वर) जिसका ध्यान और जप करता हूँ, वह शब्द-सृष्टि के पूर्व का रूप है ।

मातृका-वर्ण-रूपिणी:—'पर-शिव' की 'परा-शक्ति' भगवती मातृका का पारमार्थिक तत्त्व स्वरूप अत्यन्त गहन, अत्यन्त सूक्ष्म है । उनके इस तात्त्विक रूप को उनके अतिरिक्त और कोई भी जानता । 'अ'कार-'क' कार आदि अक्षर पञ्च-भूतात्मक विराट् ब्रह्माण्ड की स्थूलता आदि की तुलना में चाहे जितने सूक्ष्म हों, परन्तु भगवती-मातृका के तत्त्व-रूप की सूक्ष्मता की तुलना में अत्यन्त स्थूल हैं । सृष्टि के कार्य-व्यवहार के सम्पादन के लिये उनके तत्त्व-रूप की सूक्ष्मता ने जो स्थूल रूप ग्रहण किया है, ये अक्षर उनके इस स्थूल रूप के अभिव्यञ्जक-प्रतीक हैं । इसलिये इन 'वर्णों' को मातृका कहा जाता है और वर्ण रूप में प्रकट महा-शक्ति मातृका को मातृका-वर्ण रूपिणी कहा गया है ।

## शब्द-ब्रह्म-विमर्श

भारतीय आर्ष-चिन्तन के अनुसार इस परिदृश्यमान विराट्-ब्रह्माण्ड रूप सृष्टि का हेतु 'शब्द' है । 'शब्द' से ही उसका उद्भव और विकास होता है और अन्त में वह 'शब्द' में ही विलीन हो जाता है ।

सृष्टि-स्थिति एवं संहार (प्रलय) अथवा विलोमतः संहार (प्रलय), स्थिति और सृष्टि इस परिदृश्यमान् चराचर प्राणि-जगत् मय ब्रह्माण्ड की तीन दशायें है । सृष्टि का अवसान प्रलय में होता है और प्रलय से सृष्टि का पुनः उद्भव होता है । स्थिति अवस्था परिदृश्यमान् स्थूल ब्रह्माण्ड की वाचक है ।

सृष्टि रूप ब्रह्माण्ड के मुख्यतः २. रूप या भेद हैं । (१) प्रथम वाह्य सृष्टि, और (२) सूक्ष्म अर्थात् अन्तः सृष्टि । यह जो परिदृश्यमान् जगत् है, वह सृष्टि

(Creation) रूप ब्रह्माण्ड का वाह्य रूप है। सृष्टि के इस 'सूक्ष्म-सृष्टि के पुनः दो भेद हैं—(१) शब्द सृष्टि और (२) अर्थ-सृष्टि। इनमें से अर्थ-सृष्टि 'तत्त्वात्मिका' है और शब्द-सृष्टि मातृका-रूपा। मातृका-रूपा शब्द सृष्टि ही 'अर्थ-सृष्टि' की मूल है क्योंकि तत्त्वों का उद्भव और विकास मातृकाओं से होता है। साथ ही व्यवहार-जगत् का सारा-कार्य कलाप शब्द पूर्वक अर्थात शब्दों के माध्यम से चलता है।

प्रलय से सृष्टि—प्रलयावस्था में यह समस्त अर्थ-प्रपञ्चजाल 'परा-वाक् रूप शब्द-ब्रह्म में और परा-वाक् रूपिणी महा-शक्ति 'पर-शिव' अथवा 'पर-ब्रह्म' में लीन रहती हैं और फिर वहीं से इस प्रपञ्च-जाल का उद्भव और विकास होता है, जैसा कि—'मातृका-चक्र विवेक के तृतीय खण्ड के प्रथम सूत्र में कहा गया है—

**विश्रान्तमात्मनि पराह्वय वाचि सुप्तौ।**
**विश्वं वमत्यथ विबोध पदे विमर्शः॥**

ब्रह्माण्ड बीज को अपनी कोख में रखकर परा-वाक् रूपिणी महा-शक्ति 'पर-शिव' में तद्गता और तदाकारा होकर तल्लीन रहती है। यह उस 'महा-शक्ति' की 'उन्मनी' अवस्था है। परा-वाक् मय पर-संवित् स्वरूप 'निष्कल' 'पर-शिव' की इस अवस्था का निर्वचन, निरूपण अथवा वर्णन शब्दों में नहीं किया जा सकता। यह 'शब्दातीत' है। प्रलय के पश्चात् अपरिमित काल तक यही दशा रही। कालान्तर में जब उनमें 'सिसृक्षा' अर्थात् सृष्टि करने की इच्छा हुई, 'महा-शक्ति' का अविर्भाव हुआ। अलग-अलग ग्रन्थों में उन्हें अलग-अलग नामों से सम्बोधित किया गया है। वे एक ही महाशक्ति, मूल-प्रकृति हैं, प्रधाना हैं, माया हैं, परा हैं, मातृका हैं। वे नित्या हैं, सनातनी हैं। सृष्टि करने के लिये उनका उन्मुख होना ही उनका आविर्भाव है। सृष्टि-प्रवर्तन के लिये वे घनीभूत होकर उच्छून हुईं। यह 'उच्छूनता' नाद एवं विन्दु के रूप में प्रकट हुई। ये 'नाद' और 'बिन्दु' दो पृथक-पृथक रूप नहीं अपितु उक्त 'उच्छूनावस्था' के ही दो पृथक-पृथक नाम हैं। उच्छूनावस्थ पर-शिव की शक्ति जब समस्त तत्त्व-रूप में निवर्तित होने की इच्छुक होती हैं, तब वह 'नाद' कही जाती हैं। जब वह घनीभूत होकर क्रिया-प्रधान भाव को प्राप्त होती हैं, तब वह 'बिन्दु' नाम से अभिहित होती हैं। इस तरह परा-शक्ति की सृष्टि-उन्मुखी अवस्था विशेष ही 'नाद' और 'बिन्दु' दोनों है।

उक्त 'बिन्दु', जिसे हम सुविधा और सुबोधता के लिये 'कारण बिन्दु' कह सकते हैं, के तीन रूप प्रकट हुए-स्थूल, सूक्ष्म और पर। इन तीन रूपों को क्रमशः 'बीज', 'बिन्दु' और 'नाद' कहा जाता है। वे 'बिन्दु' और 'नाद' उपर्युक्त बिन्दु और 'नाद' से भिन्न हैं। प्रथमोक्त 'बिन्दु' कारण है और द्वितीयोक्त कार्य।

प्रथमोक्त 'कारण-बिन्दु' के त्रिधा-विभक्तीकरण से 'अव्यक्त रव' उत्पन्न हुआ, जिसे आगम-शास्त्र के विशारद 'शब्द-ब्रह्म' कहते हैं। यही 'शब्द-ब्रह्म' प्राणियों के देह में चैतन्य **'कुण्डलिनी'** स्वरूप प्राप्त करके स्थित है, और वह कण्ठ तालु आदि करणों के साथ सम्बन्ध स्थापित कर गद्य-पद्य आदि भेद से 'वर्ण' रूप में आविर्भूत होता है।

कालान्तर में उक्त (कार्य) बिन्दु से रौद्री शक्ति, नाद से ज्येष्ठा-शक्ति तथा 'बीज' से वामा-शक्ति का आविर्भाव हुआ।

'बिन्दु' से उत्पन्न रौद्री शक्ति इच्छा-शक्ति रूपा एवं तमोगुण प्रधाना है। ये भगवान् 'रुद्र' की शक्ति हैं। ये रुद्र अग्नि-स्वरूप हैं।

'नाद' से उत्पन्न ज्येष्ठा ज्ञान-शक्ति रूपा एवं सत्त्व-गुण प्रधाना है। ये भगवान् विष्णु की 'वैष्णवी' शक्ति हैं।

बीजोद्भवा वामा क्रिया शक्ति रूपा एवं रजोगुण प्रधाना हैं। ये ब्रह्मा की शक्ति हैं।

चूँकि 'शब्द-ब्रह्म' का आविर्भाव 'पर-शिव-मातृकात्मक' प्रथमोक्त 'बिन्दु' के पुन: 'कार्य-बिन्दु' आदि रूप-त्रय में विभक्तीकरण के फलस्वरूप हुआ है, अतएव 'अव्यक्त रव रूप-शब्द-ब्रह्म' में उक्त कार्य-बिन्दु' आदि से उद्भूत रौद्री आदि शक्तियाँ भी विद्यमान् रहती हैं। अगले श्लोकों में इनके गुण-कार्य आदि का निरूपण किया गया है।

**अस्मिन्नेव परे तत्त्वे बिन्दु-त्रय-विभूषिते।**
**मातृकासम्पटुत्वेन संस्थितं व्यक्तिमागतम् ॥११॥**

हे पार्वति ! यह परा-तत्त्व रूप शब्द-ब्रह्म तीन बिन्दुओं से शोभित है। समस्त मातृकायें अर्थात् 'वर्ण' (अक्षर) इस शब्द-ब्रह्म में सम्पुटित हैं—निहित है और उनका आविर्भाव या अभिव्यक्ति इसी से होता है ॥११॥

**बिन्दुत्रयं प्रवक्ष्यामि बीजरूपं वरानने।**
**'ह'कारं बिन्दुरूपेण ब्रह्माणं विद्धि पार्वति ॥१२॥**

हे वरानने ! शब्द-ब्रह्म को शोभित करने वाले तीनों बिन्दुओं के स्वरूप और कार्य का समासत: निरूपण कर रहा हूँ। इन तीनों बिन्दुओं में जो 'ह' कार रूप 'बिन्दु' हैं, हे पार्वति ! उसे 'ब्रह्मा' समझो ॥१२॥

**'स'कार सर्ग बिन्दुभ्यां हरिश्चाहं सुरेश्वरि।**
**अविनाभावसंस्थानाल्लोके हरिहराविति ॥१३॥**

'स'कार रूप दो बिन्दुओं वाला जो विसर्ग (:) है, उनमें से एक 'बिन्दु' श्री हरि है और एक बिन्दु मैं (शिव) हूँ। विसर्ग (:) में दोनों बिन्दु अविनाभाव से रहते हैं। एक के बिना दूसरा न रह सके, यह अविना-भाव सम्बन्ध है। विसर्ग के दोनों बिन्दुओं में से एक भी बिन्दु को हटा लिया जाये तो उसके विसर्ग-रूप का लोप हो जाता है। विसर्ग में दो बिन्दुओं की युगपत् स्थिति अनिवार्य है। मेरा और श्री हरि का विसर्ग के दोनों बिन्दुओं के समान युगपत्-नित्य सम्बन्ध हैं। हम दोनों (हरि और हर) संसार में इसी प्रकार से प्रतिष्ठित हैं ॥१३॥

**ब्रह्माबिन्दु महेशानि! वामा-शक्ति निगद्यते।**
**विश्वं वमति यस्मात्तद्वामेयं परिकीर्तिता ॥१४॥**

हे महेशानि! उपर्युक्त त्रिकोण में जो 'ह'कार रूप ब्रह्मा बिन्दु है, वह 'वामा-शक्ति' का अधिष्ठान है। वामा ब्रह्मा जी की शक्ति हैं। ब्रह्मा-बिन्दु पर अधिष्ठिता शक्ति चूँकि विश्व का वमन करती है, अर्थात् पर-शिव की परा-शक्ति के गर्भ में बीज रूप से संस्थित संसार को प्रकट करती है, अतः वे 'वामा-शक्ति' के नाम से विख्यात हैं ॥१४॥

**ज्येष्ठा तु वैष्णवी शक्तिः पालयन्ती जगत् त्रयम्।**
**ततो रौद्री ग्रसन्ती तु क्रमेण परमेश्वरि ॥१५॥**

विश्व की प्रथम अवस्था है—सृष्टि अवस्था। इस अवस्था में संसार की रचना होती है, उसका विकास होता है। सृष्टि का कार्य ब्रह्मा जी की वामा-शक्ति करती है। ब्रह्माण्ड की दूसरी अवस्था है—स्थिति। इसमें संसार का कार्य-व्यापार चलता है। संसार के क्रिया-व्यापार को जारी रखने के लिये उसका पालन एवं परिरक्षण आवश्यक है। पालन एवं परिरक्षण के अभाव में कार्य-व्यापार ठप्प हो जायेगा और संसार की स्थिति संकटापन्न हो जायेगी। संसार के पालन का काम ज्येष्ठा शक्ति करती है। यह वैष्णवी शक्ति हैं अर्थात् विष्णु की शक्ति हैं। अन्त में यथा—समय रौद्री शक्ति संसार का नाश करके प्रलयावस्था व्यक्त कर देती हैं। यह समस्त ब्रह्माण्ड पुनः महा-शक्ति के गर्भ में बीज-रूप से लीन हो जाता है ॥१५॥

**एवं बिन्दुत्रयं विद्धि गुणत्रयविभूषितम्।**
**बिन्दुशब्देन शून्यं तु तथापि गुणसूचकम् ॥१६॥**

यद्यपि बिन्दु शब्द शून्यता एवं गुणराहित्य का सूचक है तथापि ब्रह्मा-विष्णु एवं रुद्र रूप तीन कार्यकारी बिन्दुओं की समवेत संस्थिति के फल-स्वरूप ये तीनों बिन्दु रजोगुण, सतो गुण एवं तमोगुण रूप तीन गुणों से विभूषित हैं ॥१६॥

**इच्छा ज्ञान क्रिया रूपं भूर्भुवः स्वरूपकम्।**
**पुरत्रयात्मकं विद्धि तत्त्वत्रयमयं प्रिये ॥१७॥**

**बिन्दु त्रये महेशानि ! सर्वमेतत्प्रतिष्ठितम् ।**
**अम्बिका बिन्दुभिर्देवि ! गुणत्रय परम्परा ॥१८॥**

हे प्रिये ! बिन्दु-त्रय युक्त इस शब्द-ब्रह्म में इच्छा, ज्ञान और क्रिया—ये तीनों शक्तियाँ, भू-भुवः, एवं स्वः—ये तीनों लोक और तत्त्व-त्रय (आत्म-विद्या एवं शिव) समाहित हैं, स्थित हैं ।

वामा-ज्येष्ठा और रौद्री—ये अम्बिका शक्ति है । अम्बिका-शक्ति के वामा-ज्येष्ठा और रौद्री-इन बिन्दुओं से गुण-त्रय (सत्-रजस एवं तमस) का उद्भव और विकास हुआ है ॥१७-१८॥

**विमर्श**—जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति—ये तीन अवस्थायें हैं, सतोगुण, रजोगुण एवं तमो-गुण—ये तीन गुण हैं, ब्रह्मा, विष्णु एवं रुद्र—ये तीन देव-मूर्तियाँ हैं और वामा, ज्येष्ठा एवं रौद्री ये तीन शक्तियाँ हैं । अगले पाँच श्लोकों में उपर्युक्त त्रय समुच्चय का परस्पर सम्बन्ध निरूपित करते हुए कहा गया हैः—

**जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिश्च बिन्दुत्रयभव शिवे !।**
**जाग्रत् सत्वगुणा ज्ञेया, केवलं शक्तिरूपिणी ॥१९॥**

हे शिवे ! जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति—ये तीनों अवस्थायें हैं । ये तीनों अवस्थायें ज्येष्ठा आदि तीन बिन्दुओं से उत्पन्न हुई हैं । इनमें से जाग्रत्-अवस्था सत्व-गुण प्रधाना है । इसे केवल शक्ति-रूपिणी समझना चाहिए ॥१९॥

**विमर्श**—जाग्रत्-अवस्था सत्व-गुण प्रधान है । यह ब्रह्माण्ड की स्थिति-अवस्था है । यह ज्येष्ठा-शक्ति युक्त विष्णु स्वरूपिणी है ।

श्री 'मातृका-चक्र विवेक' के अनुसार—'सुषुप्ति के उपरान्त जिस अवस्था में घट-पट आदि वस्तुओं की चिदात्मक-सम्वेदना का अनुसन्धान होता है, वह जाग्रत् अवस्था है । इस जाग्रत्-अवस्था में कर्म की प्रधानता होती है, और शरीर में दक्षिण-अंग प्रधान होता है, अतः जाग्रत-अवस्था महा-शक्ति का दक्षिण-अंग हैं ।[1]

अक्ष-माला में 'क' कार से 'म'कार पर्यन्त २५ वर्ण स्पर्श वर्ण हैं । ये २५ स्पर्श वर्ण जाग्रत्-अवस्था की अभिव्यञ्जना करते हैं ।'[2]

**मनोव्यावृति विस्तारा दुःख दोषाभिलाषिणी ।**
**शिवरूपा सुषुप्तिस्तु सर्वव्यावृति हरिणी ॥२०॥**

---

१. 'जाग्रत्-सुषुप्ति कृत दक्षिण-वाम-भागाम् ।' प्रथम खण्ड का प्रथम-सूत्र । इसकी व्याख्या—'सुप्ति निवृत्तौ घट पटादीनां चिद्वेदनानुसंधान दशा जाग्रत् (दशा) । जाग्रतः क्रियारूपतया दक्षिणभागत्वं कर्म-प्रधानः खलु शरीरेऽनुभूयते ॥'

२. स्पर्श-स्वरोल्लिखिता जागरसुप्तवस्था । प्रथम खण्ड का दूसरा सूत्र ।

**देहधर्मपरित्यक्ता, शिव तत्व स्वरूपिणी।**
**तमोगुणमयी कर्म ग्रसन्ती मोक्षरूपिणी ॥२१॥**

इन दो श्लोकों में सुषुप्ति अवस्था का निरूपण किया गया है। जाग्रत्-अवस्था के अन्त और स्वप्नावस्था के पूर्व यह सुषुप्ति-अवस्था होती है। मरण, विस्मृति, मूर्छा और निद्रा इस सुषुप्ति-अवस्था की चार कलायें हैं, जैसा कि आगे त्रयोदश-पटल (श्लोक संख्या १८) में बताया गया है।

यह सुषुप्ति-अवस्था, दुःख दोषाभिलाषिणी, मनो व्यावृत्ति विस्तारा, देहधर्म परित्यक्ता, तमोगुणमयी, शिवरूपा, शिवतत्त्व स्वरूपिणी और कर्मों का नाश करने वाली मोक्षरूपिणी है ॥२०-२१॥

**विमर्श**—'मनः एव मनुष्याणां कारणं बन्ध मोक्षयोः'—इस गीतोपदेश के अनुसार मन ही संसार में मनुष्यों के बन्धन और इस बन्धन से मोक्ष का हेतु है, कारण है। 'व्यावृत्ति' का अर्थ है—आवरण, आच्छादन। मन के ही कारण आत्मा, प्रपञ्च-जाल में फँसी हुई है। मन के ही कारण आत्मा में 'कर्तृत्वाभिमान' और स्वयं को देह मानने की भ्रान्ति है। मन के ये आवरण दुःख और दोषों के मूल हैं। मन के इस आवरण के कारण आत्मा पशु के समान पाश-बद्ध है।

देह अर्थात् शरीर सभी शुभ और अशुभ कर्म करने का साधन है। मन के संकल्पित कर्मों को सम्पादित करना देह का धर्म है। देह की इस कर्म-सम्पादन क्षमता तथा प्रवृत्ति के कारण मन के माध्यम से आत्मा में देहाभिमान होता है। सुषुप्ति अवस्था में देह निष्क्रिय हो जाता है और मनो-वृत्तियाँ स्तम्भित एवं विरमित हो जाती हैं। अतएव अभिमान जन्य आवरणों के बन्धन शिथिल हो जाते हैं। मन विश्रांत हो जाता है। इस तरह यह सुषुप्ति-अवस्था आत्मा को शिव के निर्विकल्प परम आनन्द की अनुभूति करा देती है। अतएव वह शिव-रूपिणी है। आत्मा को प्रपञ्च-जाल से पृथक कर देने के कारण मोक्ष-रूपिणी है। कर्म और कर्म-फल का ग्रास करने के कारण तमोमयी है।

श्री 'मातृका-चक्र विवेक' के अनुसार व्यष्टि और समष्टि अथवा पिण्डाण्ड और ब्रह्माण्ड की यह सुषुप्ति अवस्था विराट् महाशक्ति का वाम-अंग हैं। 'स्वर-वर्ण' इस अवस्था के अभिव्यञ्जक है।

**सुषुप्त्यन्ते जागरादौ स्वप्नावस्था रजोमयी।**
**उभयोर्लक्षणैः युक्ता, तृष्णा-लक्षण-लक्षिता ॥२२॥**

सुषुप्ति के अन्त और जाग्रत् अवस्था के आदि में स्वप्नावस्था होती है। यह रजोमयी है अर्थात् रजोगुण प्रधाना है। यह सुषुप्ति और जाग्रत्-इन दोनों के लक्षणों अर्थात् गुण-धर्म से युक्त है। 'तृष्णा' इसका विशिष्ट लक्षण है ॥२२॥

**विमर्श**—'सुषुप्यन्ते-जागरादौ' अर्थात् 'सुषुप्ति के अन्त में' और 'जाग्रत् के आदि में'। 'सुषुप्ति के अन्त में' का अर्थ 'सुषुप्ति के बाद' नही हैं। 'अन्ते' (अन्त में) से यह ध्वनित होता है कि यह स्वप्नावस्था सुषुप्ति के सीमान्त में इसके अन्तर्गत ही है, सुषुप्ति से बाहर नहीं है। अत: यह सुषुप्ति का एक अवान्तर रूप है। चूँकि इसमें सुषुप्ति के सभी गुण-धर्म पूर्णत: विद्यमान् नहीं हैं, अत: इसका पृथक से उल्लेख किया गया है। सुषुप्ति और स्वप्न में अन्तर यही है कि सुषुप्ति में निद्रा की जो सान्द्रता और प्रगाढ़ता होती है, वह स्वप्न में क्षीण, शिथिल और विरल होती जाती है। सुषुप्ति का अवसान होने लगता है।

'जागरादौ'—जाग्रत् के आदि में। 'आदि' शब्द 'मूल', 'उत्स' एवं 'प्रारम्भ' का वाचक है, यथा—'आदि-पुरुष', 'आदि' से अन्त तक अर्थात् शुरु से आखिर तक। तात्पर्य यह कि जागरण अवस्था का प्रारम्भ इस अवस्था से होता है। इस तरह यह अवस्था सुषुप्ति के अवसानात्मक एवं जाग्रत् के समारम्भात्मक लक्षणों वाली है। सुषुप्ति और जाग्रत्—इन दो परस्पर विरोधी अवस्थाओं के संकुचित गुण-धर्मों की विद्यामानता के कारण इस अवस्था में न तो सुषुप्ति के समान मन: शून्यता होती है, और न सर्वथा निर्विकल्पता। दूसरी ओर इसमें जाग्रत्-अवस्था के समान मन:-संकल्पित कर्मों का प्रत्यक्ष सम्पादन भी नहीं होता। सर्वथा निष्क्रियता नहीं होती, परन्तु 'मन' सक्रिय हो जाता है। सुषुप्ति अवस्था में प्रपञ्च की जो सर्वथा विस्मृति रहती है, स्वप्नावस्था में वह समाप्त हो जाती है। प्रपञ्च-का बोध स्वप्नावस्था में अंकुरित होता है। फलत: 'तृष्णा' की उत्पत्ति होती है। इस तृष्णा में डूबा हुआ 'मन' तृष्णा की पूर्ति के लिये पञ्च-भूतात्मक संसार के समरूप अभौतिक संसार का निर्माण करके उसमें विचरण करता हुआ प्रापञ्चिक दु:ख का अनुभव करता है।

जाग्रत् आदि ये अवस्थायें केवल 'व्यष्टि-जीवन' में ही नहीं होतीं। व्यष्टि के समान ही समष्टि की, ब्रह्माण्ड की भी ये दशायें होती हैं। प्रलय के बाद जब बीज-रूप ब्रह्माण्ड को अपनी कोख में स्थापित करके महा-शक्ति मातृका तद्गता एवं तदाकारा होकर 'पर-शिव' में पूर्णत: तल्लीन रहती हैं, वह ब्रह्माण्ड की सुषुप्ति अवस्था है। अपरिमित काल के पश्चात् जब सुषुप्ति की प्रगाढता समाप्त होती है, चराचर ब्रह्माण्ड की स्मृतियाँ सक्रिय होने लगती हैं। उस समय जीवों को उनका प्रारब्ध-भोग प्रदान करने के लिये महा-शक्ति में 'सिसृक्षा' उत्पन्न होती है और इस 'सिसृक्षा' वश ही सृष्टि-रचना की प्रक्रिया प्रारम्भ होती है।

सुषुप्ति तमोगुण 'प्रधाना है और जाग्रत् में सत्त्व-गुण की प्रधानता है। चूँकि स्वप्नावस्था सुषुप्ति और जाग्रत् अवस्थाओं के मिले-जुले गुण-धर्म वाली है, अत: यह सत् और तम मिश्रित रजोगुण वाली है।

विग्रहवती मातृका-महाशक्ति के अवयव रूप सुषुप्ति आदि का अवस्था-त्रय का निरूपण करते हुए श्री 'मातृका-चक्र-विवेक' में स्वप्नावस्था को मातृका शक्ति का 'जघन्य-भाग' अर्थात् योनि-मण्डल' बताया गया है:—

***'स्वप्न स्वभाव-परिक्लृप्त-जघन्य-भागाम्'*** (१/१)

'स्वप्नेत्यादि-अनिवृत्तायां सुप्तौ मानसिक भेद: संसार: स्वप्न: स एव स्वभावोऽवस्था विशेष: तेन परिक्लृप्तो जघन्यभागो योनि भागो ययातम्। सुषुप्ति जाग्रन्मध्य दशाया: स्वप्नस्य मध्याङ्गौचित्त्ये विकल्पोदये स्थानात्वाद् योनित्वमुक्तम्'।

जीव और ब्रह्माण्ड की तीन दशायें होती हैं। यथा (१) गर्भ दशा (२) प्रसव दशा और (३) प्रवृद्धि दशा। इस दशा-क्रम से विचार करने पर सुषुप्ति-गर्भदशा है, स्वप्नावस्था-प्रसव दशा और जाग्रत् अवस्था प्रवृद्धि दशा है।

अन्त:स्थ वर्ण 'य-र-ल-व' न तो शुद्ध स्वर-वर्ण हैं और न ही शुद्ध-व्यञ्जन। यद्यपि स्वरों के परस्पर मेल से इनकी व्युत्पत्ति होती है, परन्तु स्वरों से उत्पन्न होने के बावजूद इन्होंने अपने स्वर-रूप को छोड़कर व्यञ्जन-स्वरूप प्राप्त किया है, अत: इन्हें 'अन्त:स्थ' (अर्थात् स्वर और व्यञ्जन के मध्य में स्थित) कहा जाता है। 'स्वर' सुषुप्ति के और 'स्पर्श' वर्ण जाग्रत्-अवस्था के अभिव्यञ्जक हैं, अतएव सुषुप्ति और जाग्रत् की 'अन्त:स्था स्वप्नावस्था' के अभिव्यञ्जक ये 'अन्त:स्थ-वर्ण हैं।

**'अन्तस्थ सूचित सुषुप्त्युदित प्रबोधम्'** (१/३)

इस तरह ९ श्लोकों में (१४ से २२) प्रजापिता ब्रह्मा आदि त्रिदेव, इच्छा-ज्ञान एवं क्रियात्मिका वामा आदि बिन्दु-शक्तियों से उत्पन्न स्वप्न आदि अवस्था-त्रय का निरूपण किया गया है। तदनुसार रजोगुण मयी सृष्टि-आत्मिका 'स्वप्नावस्था' प्रसरित और प्रवर्धित होकर स्थित्यात्मिका 'जाग्रत्-अवस्था' के रूप में विकसित होती है। सत्त्वगुणमयी जाग्रत् अवस्था का अवसान संहार-धर्मिणी सुषुप्ति-अवस्था में होता है। कालान्तर में 'सुषुप्ति-अवस्था' अपनी तमोमयी प्रगाढ़ता का परित्याग करके पुन: 'स्वप्नावस्था' प्राप्त करती है। इस तरह सृष्टि-स्थिति-संहार और पुन: सृष्टि आदि का क्रम चलता रहता है। इन तीन अवस्थाओं के अतिरिक्त एक अन्य चतुर्थी-अवस्था है—'तुर्यावस्था' जो इन सभी अवस्थाओं से विलक्षण है।

**अवस्थात्रयमेतत्तु कथितं बिन्दु-सम्भवम् ।**
**एतस्मिन्वैदन्वे ज्ञाते, तुर्यावस्थां शृणु प्रिये ॥२३॥**

श्री ईश्वर कहते हैं—हे प्रिये ! मैंने आपसे बिन्दुओं से उत्पन्न तीन अवस्थाओं का निरूपण किया है । अब चतुर्थी-'तुर्यावस्था' का निरूपण सुनिये ॥२३॥

**निद्रादौ जागरस्यान्ते, स्फुरत्तामात्रलक्षणा ।**
**अवस्था पूर्णतां प्राप्ता, तुर्यावस्था परा-कला ॥२४॥**

यह 'तुर्यावस्था' जाग्रत्-अवस्था के अन्त में और निद्रा-अवस्था के अदि में होती है । संस्फुरण—मात्र संस्फुरण इसका लक्षण है । अर्थात् संस्फुरण मात्र से यह जानी जाती है । अवस्थाओं की पूर्णता को प्राप्त यह 'परा-कला' है ॥२४॥

**भावाभाव परित्यक्ता, गुणातीता सुनिश्चला ।**
**इयमेव यदा देवि ! मनसा प्राप्यतो सदा ॥२५॥**
**उन्मनी नाम सद्रूपा, ज्ञानवल्ली चिदात्मिका ।**
**बिन्दु त्रयेण नादेन, प्रसृताऽऽनन्द-रूपिणी ॥२६॥**

हे देवि ! यह भाव-अभाव परित्यक्ता है अर्थात् इसमें न तो भाव है और न अभाव । यह गुणातीता है अर्थात् तमो आदि गुणत्रय से परे है । इसमें तमो आदि कोई गुण नहीं है । यह सुनिश्चला अर्थात् स्थिर है । यह केवल मन के द्वारा प्राप्त की जा सकती है । इसे प्राप्त करके मन उन्मनी अवस्था को प्राप्त कर लेता है । यह सद् रूपा, ज्ञान वल्ली, चिदात्मिका एवं आनन्द-रूपिणी है अर्थात् सत्-चित्त और आनन्दमयी है । यह 'तूर्यावस्था' उपर्युक्त बिन्दु-त्रय और 'नाद' से सर्वत्र प्रसार प्राप्त करती है ॥२५-२६॥

**विमर्श**—'निद्रादौ जागरस्यान्ते'—जाग्रत् अवस्था के अन्त में और निद्रावस्था के आदि में 'यह तुर्यावस्था होती है । त्रयोदशः पटल (श्लोक-२४) में इसे 'सुषुप्त्यादौ-जागरान्ते' अर्थात् 'जाग्रत् अवस्था के अन्त में और सुषुप्ति अवस्था के आदि में होने वाली बताया गया है । इससे यह ज्ञात होता है कि 'निद्रा' और 'सुषुप्ति' एक ही अवस्था है तथा अवान्तर भेद से इसके दो नाम हैं ।

तुरीया एवं अवस्था त्रय में अन्तर–यद्यपि जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति उत्पत्ति-भेद एवं गुण-त्रय भेद से पृथक अवस्थायें हैं, परन्तु इनमें प्रगाढ़-सम्बन्ध हैं । ये परस्पर-पूरक हैं ।

उत्पत्ति, जागरण, बोध और मन की व्यावृत्ति—ये चार जाग्रत्-अवस्था की कलायें हैं (पटल-२३ श्लोक २३) अथवा गुण-धर्म हैं । सुषुप्ति की कलायें अथवा गुणधर्म हैं—मरण, निद्रा, विस्मृति और मूर्च्छा (पटल-१३/१८) जाग्रत् एवं सुषुप्ति

के गुण-धर्म एक दूसरे के सर्वथा प्रतिकूल हैं। इनमें एक धनात्मक (Positive) और दूसरी ऋणात्मक (Negative) हैं, परन्तु परस्पर प्रतिकूल गुणधर्म वाली होकर भी ये दोनों प्रपंच के कार्य व्यवहार के लिये एक समान आवश्यक एवं महत्त्वपूर्ण हैं। अभिलाषा, चिन्ता, भ्रम एवं विषयों की बारम्बार स्मृति रूप गुण-धर्म वाली 'स्वप्नावस्था' में सुषुप्ति तथा जाग्रत् इन दोनों के ही गुण-धर्म मिश्रित रूप से विद्यमान् हैं। 'उभयोर्लक्षणैर्युक्ता तृष्णा लक्षण लक्षिता' (श्लोक संख्या-२२)

यह चौथी अवस्था, जिसे तुरीयावस्था भी कहा जाता है, जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति-इन तीनों ही अवस्थाओं से सर्वथा भिन्न है। भावात्मक जाग्रत् और स्वप्नावस्था में कर्तृत्व, भोक्तृत्व तथा प्रपञ्च से संलग्नता एवं सम्बद्धता के जो भाव हैं, वे सभी भाव सुषुप्ति अवस्था में समाप्त हो जाते हैं। तुरीयावस्था में न तो ये भाव होते हैं और न ही यह सुषुप्ति के समान अभावात्मक हैं। अतः वह 'भावाभाव परित्यक्ता' है।

**गुणातीताः**—जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति में क्रम से सत्वगुण, रजोगुण एवं तमोगुण की प्रधानता है। ये तीनों अवस्थायें गुण-विशिष्ट हैं, परन्तु तुरीयावस्था में इनमें से कोई भी गुण नहीं है। अतः वह 'गुणातीता' है।

**निश्चलताः**—जाग्रत् और स्वप्न अवस्थाओं में गति है, हलचल है, क्रियात्मकता है, सुषुप्ति में गति का अभाव होने के कारण निश्चलता है और निष्क्रियता है। तुरीयावस्था में भी निश्चलता है मगर इन दोनों की निश्चलता में अन्तर है। सुषुप्ति में जड़ता है, जड़ता जन्य निश्चलता है जबकि तुरीया की निश्चलता चैतन्य है, उसमें जड़ता नहीं है, उसमें स्फुरता है, उसकी गति स्फुरता में निहित है, आत्म-केन्द्रित है। वह निष्क्रिय नहीं है, उसकी सक्रियता सर्वत्र प्रसरित है।

अपनी इस विशिष्टता और भिन्न-स्वरूपता के कारण यह 'अवस्था पूर्णतां प्राप्ता' है—जाग्रत् आदि अवस्था-त्रय से परे है। जाग्रत् आदि अवस्थाओं के बाद ही इसे प्राप्त किया जा सकता है और वह भी केवल 'मन' से। यह अवस्था केवल 'मन के द्वारा केवल मन' को प्राप्त होती है। दूसरे शब्दों में पञ्च-भूतात्मक शरीर पर, शरीर के क्रिया-व्यवहार पर इसका कोई प्रभाव नहीं होता। इस दृष्टि से भी यह जाग्रत् आदि अवस्थाओं से भिन्न है, क्योंकि जाग्रत् आदि तीनों अवस्थाओं का मन के साथ देह के क्रिया-व्यापार पर प्रभाव पड़ता है। इन अवस्थाओं में शरीर के क्रिया-व्यापार में बदलाव आ जाता है।

वैराग्य, मुमुक्षत्व, शम आदि से मन की निर्मलता एवं सद्-असद् के निर्धारण की क्षमता रूप विवेक तुरीयावस्था की कलायें हैं, गुणधर्म है। स्पष्ट है, ये ऐसे गुण-

धर्म हैं जो मन के द्वारा केवल मन को ही प्राप्त हो सकते हैं, मन को ही प्राप्त होते हैं। इस अवस्था अर्थात् इसकी विभूतियों को प्राप्त करके 'मन' को **'उन्मनी'** अवस्था की प्राप्ति हो जाती है।

संसार से पराङ्मुखता 'उन्मनी' अवस्था है। संसार से और संसार के विषय भोगों से पराङ्मुख होकर 'चित्' अर्थात् शिव की ओर मन की प्रवृत्ति होती है। 'शिव' ही 'सत्' हैं, 'आनन्द' हैं, 'ज्ञान' हैं। अतएव शिव (ब्रह्म) को 'सच्चिदानन्द' कहा जाता है। यह अवस्था 'सच्चिदानन्द मयी' है—'सच्चिदानन्द स्वरूपिणी' हैं।

**बिन्दु त्रयेण नादेन प्रसृता**—'सच्चिदानन्द स्वरूपिणी' यह तुरीयावस्था 'नाद' और उक्त बिन्दु त्रय से सर्वत्र सब दिशाओं में प्रसरित है, व्याप्त हैं। 'नाद' और 'बिन्दु' पराशक्ति 'मातृका' की सृष्टि-उन्मुखी अवस्था के द्योतक हैं। अतएव यह तुरीयावस्था पराशक्ति मातृका रूपा है।

श्री 'मातृका चक्र-विवेक' में इस तुरीयावस्था को परा शक्ति मातृका का 'मुख' निरूपित किया गया है:—

तुर्यातितुर्य घटितानन-हृत्प्रदेशा (म्) (१/१)

यह तुर्यावस्था परा शक्ति मातृका का 'मुख' है। अन्य ग्रन्थों में वर्णित पांचवीं-तुर्यातीतावस्था मातृका महाशक्ति का हृदय प्रदेश हैं।

'मुख' का कार्य है—चर्वण करना। चूँकि यह अवस्था जाग्रत् आदि तीनों अवस्थाओं का 'चर्वण' कर लेती है, अतः इसे 'मुख' बताया गया है—

'तुर्यस्थ जाग्रदादिदशा विजृम्भमाण चेत्य कवलानान्मुखत्वमुक्तम्। मुखं हि चर्वण व्यापारवत्'

'रौद्री ग्रसन्ती तु क्रमेणपरमेश्वरी' (श्लोक संख्या-१५) में भगवती रौद्री-शक्ति को 'ग्रास-कारिणी' 'संहार-कारिणी' बताया गया है। श्री 'मातृका-चन्द्र-विवेक' (१-१) में संहार से व्यक्त सुषुप्ति अवस्था को परा-शक्ति मातृका का 'वाम-भाग' निरूपित किया गया है। इस तरह 'सुषुप्ति' और 'तुर्या' इन दोनों की अवस्थाओं में 'ग्रसन' और 'चर्वण' रूप 'कर्म-सम्पादन' सिद्ध होता है—परन्तु इसमें भेद है, अन्तर है। भगवती रौद्री शक्ति 'जगत्-त्रयम्' अर्थात् तीनों लोकों का 'ग्रसन' करके संहार या प्रलय रूप-मात्र सुषुप्ति-अवस्था को व्यक्त करती हैं, और यह 'तुर्यावस्था' प्रलय रूप सुषुप्ति-अवस्था सहित तीनों अवस्थाओं और उन्हें व्यक्त करने वाली वामा-ज्येष्ठा एवं रौद्री तीनों शक्तियों, उनके सहित त्रिदेवों (ब्रह्मा-विष्णु-रुद्र) एवं तीनों गुणों, तीनों तत्वों को 'चर्वण' करके 'अन्तर्लीन' कर लेती

हैं। कालान्तर- में यही मातृका शक्ति 'सृष्टि-उन्मुखी' होकर क्रम-क्रम से इन्हें व्यक्त कर सृष्टि (विश्व) की रचना करती है। इसीलिये 'प्रपञ्चसार' में ब्रह्मा-विष्णु और रुद्र को विश्व की उत्पत्ति, स्थिति (पालन) और संहार (प्रलय) के लिये 'अक्षर-सम्भूत' अर्थात् 'अक्षर से उत्पन्न' कहा गया है—'यूयमक्षरसम्भूता: सृष्टि स्थित्यन्त हेतव:' (प्रथम पटल-श्लोक संख्या-१७)

**बिन्दुत्रय समायोगात् त्रिपुरा नाम रूपिणी।**
**वर्णातीता सवर्णाऽपि, केवलं ज्ञान चित्कला॥२७॥**

पूर्वोक्त बिन्दु-त्रय के समायोग के कारण ये 'त्रिपुरा' नाम रूपिणी हैं। वे 'वर्णातीता' हैं और 'सवर्णा:' अर्थात् 'वर्णमयी' भी। वे केवल ज्ञान-चित्कला हैं॥२७॥

**विमर्श**—'नाम-रूपिणी' अर्थात् नाम-रूप वाली। समस्त जीव समूह सहित सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की सृष्टि (रचना) स्थिति (पालन) और संहार (प्रलय) करने वाली त्रि-बिन्दु रूपिणी-वामा (ब्राह्मी) ज्येष्ठा (वैष्णवी) और रौद्री (माहेश्वरी) शक्तियों की समायोगात्मिका जो समष्टि मूर्ति है, उसका नाम 'त्रिपुरा' है। 'सुन्दरी स्तव' में कहा गया है—

*ब्राह्मी रौद्री वैष्णवीति, शक्तयस्तिस्त्र एव हि।*
*पुरं शरीरं यस्या: सा, त्रिपुरेति प्रकीर्तिता॥*

**तन्त्रान्तर** में भी कहा गया है—

*प्रकाशश्च विमर्शश्च, स्पन्द: सत्ता चितिक्रिया।*
*स्फुरत्तेति समाख्याता, सा वै त्रिपुरसुन्दरी॥*

'मन्त्र-शास्त्र' में 'त्रिपुरा' की व्याख्या है—

*त्रिमूर्ति सर्गाच्च पुरा भवत्वात्,*
*त्रयी मयत्वाच्च पुरैव देव्या:।*
*लये चिलोक्या अपि पूरकत्वात्*
*प्रायोऽम्बिकाया: त्रिपुरेति नाम॥*

**त्रिभ्य: पुरा त्रिपुरा**

जो त्रिमूर्ति (ब्रह्मा-विष्णु-रुद्र) के जन्म (आविर्भाव) से पूर्व ही विद्यमान थीं, वेदत्रयी (ऋक्, यजु:, साक्ष) के पूर्व भी विद्यमान् थीं और जो स्वर्ग, पृथ्वी एवं पाताल रूप त्रिलोक का 'लय' हो जाने के बाद उन्हें पूर्ववत् बना देती हैं, वे भगवती 'त्रिपुरा' हैं।

'त्रिपुरा' पद में 'त्रि' (तीन) संख्या वाचक विशेषण है और 'पुर' विशेष्य है, जो एक वचन में है। 'पुर' का अर्थ है नगर, गेह, देह आदि। अत: 'पुर' के वाचक सभी 'पद' जो तीन-तीन विशेषणों अथवा विभूतियों से विभूषित हों, वे सभी 'त्रिपुर' में समाहित हैं। यथा—

त्रि अग्नि (गार्हपत्याग्नि, दक्षिणाग्नि एवं आवहनीय अग्नि)। त्रिज्योति (हृदय-ज्योति, ललाट-ज्योति एवं शिरो ज्योति) त्रिस्वर (उदात्त, अनुदात्त एवं स्वरित) त्रिलोक (स्वर्ग, पृथ्वी एवं पाताल) त्रिपीठ (जालन्धर, कामरूप एवं उड्डियाण) त्रिपदी-तीन पदों वाली गायत्री, त्रिवर्ण या त्र्यक्षर-वाग्भव, कामबीज एवं शक्तिबीज) इत्यादि इत्यादि।

इसी विशेषण-विशेष्य भाव को लक्षित करके 'कालिका-पुराण' में कहा गया है—

*त्रिकोणं मण्डलं यस्या, भूपुरञ्च त्रिरेखात्मकम्।*
*मन्त्रोऽपि त्र्यक्षरा प्रोक्ता, तया रूपं त्रयं पुनः॥*
*त्रि-विधा कुण्डली शक्तिः, त्रिदेवानां च सृष्टये।*
*सर्वं त्रयं त्रयं यस्मात्, तस्मात् तु त्रिपुरा मता॥*

जिनका पूजन-मण्डल त्रिकोणाकार है, त्रिकोणाकार पूजन मण्डल का भू-पुर भी तीन रेखाओं वाला है, जिनका मन्त्र भी तीन अक्षरों (कूटों) का है, जिनके रूप भी तीन हैं (बाला, भैरवी और महा-त्रिपुर सुन्दरी) जो त्रिवलया कुण्डलिनी के रूप में सभी प्राणियों में विद्यमान् हैं, जिन्होंने सृष्टि-कार्य के लिये तीन-देवताओं का आविर्भाव किया, जिनका प्रत्येक रूप तीन तीन रूपों वाला है, वे भगवती 'त्रिपुरा' हैं।

भगवती त्रिपुरा के पूजन-मण्डल के त्रिकोणाकार होने का भी गहन रहस्य है। यह त्रिकोण सृष्टि-उन्मुखी 'मातृका' महा-शक्ति के प्रथम विकास का सूचक है।

'वर्णातीता सवर्णाऽपि'—भगवती त्रिपुरा 'वर्णातीता' हैं। उनके तात्त्विक स्वरूप को न तो शब्दों से निरूपित किया जा सकता है, न शब्दों से समझा और जाना जा सकता हैं। 'शब्द' उनके तत्त्वातीत रूप की व्यञ्जना नहीं कर सकते। वे इस तरह 'वर्णातीता' होने पर भी सृष्टि-कार्य के लिये 'सवर्णा' अर्थात् 'वर्णमयी' और 'वर्ण-रूपिणी' हैं।

**केवलं ज्ञान चित्कलाः**—भगवती त्रिपुरा केवल ज्ञान हैं। केवल का अर्थ 'शुद्धतम' और 'एक मात्र' लिया जा सकता है। वे परिशुद्धतम ज्ञान हैं, ज्ञान-मूर्ति

है। लौकिक रूप में 'ज्ञान' पद व्यापक अर्थों वाला है, लेकिन लौकिक अर्थों वाले ज्ञान में 'अज्ञान' भी शामिल हैं जो आत्मा को भटकाव के अतिरिक्त कुछ नहीं देता। 'ज्ञान' वह है जो 'मुक्ति' प्रदान करे। 'ऋते ज्ञानात् न मुक्तिः'—ज्ञान के विना मुक्ति नहीं हो सकती। कारण यह कि ज्ञान स्वयं 'परब्रह्म' है और यह विश्व भी ज्ञानात्मक है। ज्ञान-मात्र से सब वस्तुओं की स्थिति है।

*ज्ञानमेव परंब्रह्म, ज्ञानं बन्धाय चेष्यते।*
*ज्ञानात्मकमिदं विश्वं, न ज्ञानाद् विद्यते परम्॥*

भगवती त्रिपुरा ऐसे परिशुद्धतम ज्ञान की मूर्ति है। वे 'चित्कला' हैं—अर्थात् 'चैतन्य-कला' हैं। ऐसी चेतना जो स्वतन्त्र है। इसीलिये भगवती की एक संज्ञा 'चिति' अर्थात् 'स्वतन्त्र-चेतना' है जो स्वतन्त्र विश्व सिद्धि का हेतु है।

**एनां विद्यां समाराध्य सर्वज्ञत्वं मयि प्रिये।**
**उपास्यते मया देवि! त्रिपुरा चाक्ष मालया॥२८॥**

**इति श्रीमज्ज्ञानार्णवे नित्या-तन्त्रे स्वरूप**
**ज्ञेयमात्रं नाम प्रथमः पटलः॥१॥**

हे देवि! इन्हीं भगवती त्रिपुरा महाविद्या की आराधना करने से मुझे 'सर्वज्ञता' प्राप्त हुई है। अक्ष-माला से मैं इन्हीं की उपासना करता हूँ॥२८॥

श्री ज्ञानार्णव नित्या-तन्त्र के 'स्वरूप ज्ञेय मात्र' नामक
प्रथम पटल की 'सुदर्शना' व्याख्या पूर्ण हुई॥१॥

## अथ द्वितीयः पटलः

### बाला न्यास विधानं

**श्रीदेव्युवाच**

**त्रिपुरा परमेशान ज्ञान मार्गेण सूचिता ।**
**तत्त्व रूपेण कथय यद्यहं तव वल्लभा ।।१।।**
**त्रिपुरायाः प्रकारस्तु मन्त्रभेदश्च किं विधिः ।**
**सर्वं तच्छ्रोतुमिच्छामि येन सौभाग्यमानुप्याम् ।।२।।**

देवी ने कहा—हे परमेशान ! आपने ज्ञान मार्ग से भगवती त्रिपुरा का निरूपण किया । यदि मैं आपकी वल्लभा हूँ अर्थात् यदि आप मुझे अपनी वल्लभा समझते हैं, प्रेयसी मानते हैं तो आप भगवती त्रिपुरा के तत्त्व-रूप का निरूपण करने की कृपा करें । भगवती त्रिपुरा के कितने रूप-भेद हैं, कितने मन्त्र-भेद हैं और इनकी क्या विधि है । मैं आपके श्रीमुख से यह सब सुनना चाहता हूँ ताकि त्रिपुरा-तत्त्व के श्रवण से मुझे सौभाग्य की प्राप्ति हो ।।१-२।।

**विमर्श**—ज्ञान-मार्गेण सूचिताः पूर्व पटल में 'वर्णातीता सवर्णाऽपि केवलं ज्ञान-चित्कला' आदि पदों से विश्व-प्रसविनी भगवती त्रिपुरा के जिस स्वरूप का निरूपण किया गया है, वह उनके अत्यन्त सूक्ष्म, निर्गुण रूप की झलक है जिसको समझ पाना केवल ज्ञान-योगियों के लिये सम्भव है । उनके इस निर्गुण रूप को समझ सकना सामान्य जन के लिये कठिन ही नहीं, असम्भव हैं । देवी स्वयं त्रिपुरामूर्ति हैं, दया मयी हैं, सभी प्राणियों की हिताभिलाषिणी हैं । अतः सामान्य जन की हित-कामना से उन्होंने अनुरोध किया—

'तत्त्व-रूपेण कथय'—'वर्णातीता' वे भगवती त्रिपुरा 'सवर्णा' अर्थात् सगुण-रूपा भी है । उनका यह सगुण-रूप सामान्य-जन के लिये बोधगम्य है अतः हे परमेशान ! तत्त्व-रूप से उनका निरूपण करें । 'तत्त्व' शब्द गुण, मूर्ति, बीज और पीठ का भी वाचक है ।[1] यहाँ इसी अर्थ में 'तत्त्व' शब्द का प्रयोग हुआ है । द्वितीय श्लोक का पूर्व-चरण 'त्रिपुरायाः प्रकारस्तु मन्त्र भेदश्च किं विधिः' उपर्युक्त अर्थों में तत्त्व-शब्द के प्रयोग का सूचक है ।

---

१. द्रष्टव्य—श्री गौडपादाचार्य के शक्तिः सूत्र 'तत्त्व त्रयेण भिदा' का भाष्य ।

**ईश्वर-उवाच**

> **त्रिपुरा त्रिविधा देवि! बालां तु प्रथमं शृणु।**
> **यया विज्ञातया देवि! साक्षात् सुरगुरुर्भवेत् ॥३॥**

देवी ने कहा—हे देवि ! भगवती त्रिपुरा के तीन भेद हैं । मैं इनके प्रथम रूप 'बाला त्रिपुरा' के मन्त्र आदि का निरूपण कर रहा हूँ । इसे ध्यान से सुनिए ।

**विमर्श**—'बालां तु प्रथमं शृणु' से यह सङ्केत मिलता है कि भगवती त्रिपुरा के दो और रूपों अर्थात् भैरवी और सुन्दरी विद्याओं का निरूपण आगे किया जायेगा ।

'बाला' का अर्थ है ८ या ९ वर्ष की कुमारिका, बालिका । 'त्रिपुरा-सिद्धान्त' में बाला की व्याख्या करते हुए बताया गया है—'बाला लीला विशिष्टात्वात् बालेति कथिता प्रिये ।' बाल-लीला की विशिष्टता के कारण भगवती त्रिपुरा के प्रथम रूप को 'बाला' कहा गया है । श्रुति भी ब्रह्म के इस रूप का प्रतिपादन करती है—'त्वं कुमार उत वा कुमारी ।' इससे सिद्ध होता है कि ब्रह्म के कुमारी रूप का नाम बाला है ।

शिव और शक्ति विश्व के माता-पिता हैं, ब्रह्माण्ड के आदि-कारण हैं । महाप्रलय के पश्चात् जब ब्रह्माण्ड का अस्तित्व नहीं रहता, शिव और शक्ति अद्वैत भाव से एकापन्न अवस्था में रहते हैं । अनन्त-काल के पश्चात् जब उनमें 'एकोऽहं बहुस्याम प्रजाये' की चाह उत्पन्न होती है, उस समय शिव तत्त्व से शक्ति तत्त्व अलग हो जाता है । इसके बाद ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति के लिये निष्क्रिय शिव और सक्रिय शक्ति की जो विपरीत-रति होती है, उसे 'नाद' कहते हैं । इस 'नाद' से प्रसरणशील 'बिन्दु' उत्पन्न होता है । यह बिन्दु ही भगवती बाला का आविर्भाव है । इस तरह भगवती बाला त्रिपुरा विश्वात्मिका है ।

पूज्यपाद गुप्तावतार बाबा श्री ने दश-महाविद्याओं के आविर्भाव-क्रम की दार्शनिक व्याख्या करते हुए श्री बाला त्रिपुर-सुन्दरी को सभी दश महाविद्याओं की प्रथम-मूर्ति निरूपित किया है । इसीलिये मेरु-तन्त्रोक्त 'दश-मयी बाला-स्तव' में सभी दश-महाविद्याओं के रूप में भगवती बाला का स्तवन किया गया है—

> ***श्री काली बगलामुखी च ललिता धूमावती भैरवी।***
> ***मातङ्गी भुवनेश्वरी च कमला, श्री वज्र वैरोचिनी॥***
> ***तारा पूर्व महापदेन च कथिता विद्या स्वयं शम्भुना।***
> ***लीला रूपा मयी च देश दशधा बाला तु मां पातु सा॥***

सगुण ब्रह्म की दश महाविद्या रूपिणी कुमारी मूर्ति भगवती बाला का ज्ञान हो जाने से (यथा—विज्ञातया) साधक देवताओं के गुरु बृहस्पति के समान ज्ञान सम्पन्न हो जाता है । इसमें हेतु यह है बाला-विद्या का बीज—'ऐं' भगवती शारदा और

भगवती महा-सरस्वती के मन्त्रों का भी बीज है। आगे के दो श्लोकों में 'बाला' के त्र्यक्षर मन्त्र का उद्धार बताया गया है—

**सूर्य स्वरं समुच्चार्य बिन्दु नाद कलान्वितम्।**
**स्वरान्तं पृथिवी युक्तं तूर्यस्वरसमन्वितम् ॥४॥**
**बिन्दु नाद कलाक्रान्तं सर्गवान्भृगुरव्ययः।**
**शक्रस्वरसमोपेतो विद्येयं त्र्यक्षरी मता ॥५॥**

प्रथम कूट—सूर्य-स्वर (द्वादश) का अर्थ है 'ऐ' जो बिन्दु और नाद से युक्त है—अर्थात् 'ऐं'

द्वितीय कूट—'स्वरान्त' अर्थात् 'क' कार एवं पृथ्वी अर्थात् 'ल्' कार। इन दोनों व्यञ्जनों (क्ल) के साथ तूर्य स्वर 'ई'कार एवं बिन्दु-नाद की योजना करने से निष्पन्न हुआ—'क्लीं'। यह दूसरा कूट है।

तृतीय-कूट—भृगु अर्थात् 'स्' कार के साथ विसर्ग-युक्त 'शक्र-स्वर' अर्थात् 'औ:' की योजना करने से निष्पन्न—'सौ:' तृतीय कूट हैं।

मन्त्र-स्वरूप—'ऐं क्लीं सौ:'

आगे के ८ श्लोकों में इस त्र्यक्षरी विद्या की महिमा का निरूपण किया है। स्मरण रखें, स्त्री देवता के मन्त्र को पारिभाषिक रूप में 'विद्या' कहते हैं।

**गङ्गा-तरङ्ग-कल्लोल, वाक्-पटुत्व-प्रदायिनी।**
**महा-सौभाग्य जननी, महा-सारस्वत प्रदा ॥६॥**

यह त्र्यक्षरी विद्या अपने साधक को गङ्गा की उत्ताल-तरंगों के समान वाक्-पटुता, महान्-सौभाग्य एवं सारस्वत-ज्ञान प्रदान करती है ॥६॥

**विमर्श**—'गंगा तरंग-कल्लोल-वाक्-पटुता' का अर्थ है ऐसी वाक्-पटुता जो गंगा की धारा के समान अप्रतिहत, एवं गम्भीर, गंगा की लहरों के समान उदात्त, तथा गंगा जल के समान पवित्र एवं अर्थवती हैं। इस 'वाक्-पटुता' का हेतु यह है कि यह त्र्यक्षरी विद्या 'महा-सरस्वत' 'प्रदा' है। भगवती सरस्वती ज्ञान और वाणी की अधिष्ठात्री देवता हैं और उनका वास प्राणियों की जिह्वा में हैं, जैसा कि 'भारद्वाज-स्मृति' में कहा गया है—

***या वसति प्राणि-जिव्हासु सदा वागुपवर्तनात्।***
***सरस्वती नाम्नेयं समाख्याता महर्षिभिः ॥***

इसलिये 'सारस्वत' का कोश-गत अर्थ है ऐसी वाक्-पटुता जो तत्त्व-ज्ञान पर आधारित है, क्योंकि 'वाणी' की अधिष्ठात्री देवता होने के साथ ही भगवती सरस्वती

'ज्ञान' की भी अधिष्ठात्री हैं, ज्ञानाभिमानिनी देवता हैं। 'ज्ञान' से यथार्थ ज्ञान विशेष का बोध होता है, न कि भ्रान्त अथवा अययार्थ ज्ञान का।

**महा सौभाग्य जननीः**—भगवती बाला त्रिपुरा सर्व-सौभाग्य जननी हैं। 'सौभाग्य' क्या है ? सौभाग्य का अर्थ धन-दौलत नहीं है। 'सुभगायाः सुभगस्य वा भावः इति सौभाग्यं'—इस व्युत्पत्ति के अनुसार 'सौभाग्य' शब्द पति और पत्नी की परस्पर-अन्तरङ्गता और समर्पण-युक्त अनुकूलता का वाचक है। 'सौभाग्य' के उपर्युक्त अर्थ की पुष्टि सौभाग्य चिन्ह, सौभाग्य तन्तु, सौभाग्य तृतीया (हरतालिका तीज) आदि पदों एवं 'सौभाग्यवती-भव' इस आशीर्वाचन से होती है। दम्पत्ति की यह परस्पर मनोरम अनुकूलता ही सुखी गृहस्थ जीवन का आधार है जिसकी याचना श्री दुर्गा सप्तशती के अर्गला-स्तोत्र में इस तरह की गई है—

*पत्नीं मनोरमां देहि, मनोवृत्तानुसारिणी।*
*तारणीं दुर्ग संसार सागरस्य कुलोद्भवाम्॥*

तात्पर्य यह कि भगवती बाला ज्ञान-विज्ञान एवं वाक्-पटुता तथा पाण्डित्य के साथ पारिवारिक-गृहस्थ-सुख भी प्रदान करती है।

**महा सौन्दर्य सुभगा महामृत्यु विनाशिनी।**
**ब्रह्मा-विष्णु-सुरेन्द्रादि, वन्दिता पाप हारिणी ॥७॥**

वे अत्यन्त सौन्दर्य-शालिनी है, सुभगा हैं, अकाल-मृत्यु रूपी महा-मृत्यु का विनाश करती है। वे पाप-हारिणी हैं तथा ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र आदि सभी देवता उनके चरणों की वन्दना करते हैं ॥७॥

**विमर्शः**-महा-सौन्दर्य = वे साक्षात् मूर्तिमान् सौन्दर्य हैं। वे 'सुभगा' हैं अर्थात् ऐश्वर्य आदि षट् विभूतियों की स्वामिनी हैं। ऐश्वर्य, वीर्य (वीरता), यश, श्री, ज्ञान एवं वैराग्य इस विभूति षट्क को 'भग' कहते हैं।[१] ऐश्वर्य का अर्थ है—प्रभुता, सर्वशक्तिमत्ता। अतः वे सर्वशक्ति सम्पन्न सर्वेश्वरी हैं और सभी के द्वारा वन्दनीया हैं। सायन ने 'भग' का अर्थ बताया है—'सर्वैः भजनीयः'[२]। इसलिये ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र आदि सभी देवता भी उनके चरणों की वन्दना करते हैं।

ज्ञान और वैराग्य भी षड् विध 'भग' की विभूति हैं। अतः वे अपने भक्तों को ज्ञान और वैराग्य प्रदान करके उनके पाप-समूहों का विनाश करती हैं।

---

१. ऐश्वर्यस्य समग्रस्य वीर्यस्य यशसः श्रियः।
ज्ञान वैराग्ययोश्चैवषणां 'भग' इतीरिता॥

२. इन्द्रो भगो वाजदा यस्य गावः। प्रजायन्ते दक्षिणा अस्य पूर्व्वीं'—इस मन्त्र के भाष्य में—'भगः—सर्व्वैः भजनीयः।

**महामृत्यु विनाशिनी**—'जातस्य हि ध्रुवो मृत्युः' जिसने जन्म लिया है, उसकी मृत्यु निश्चित है, ध्रुव है, अटल है। प्रकृति का यह एक ऐसा नियम है जिसे स्वयं प्रकृति भी नहीं तोड़ सकती। अतः 'मृत्यु' का विनाश नहीं हो सकता परन्तु दुष्कर्म जन्य पापों के कारण यथा विहित आयुर्दाय पूर्ण होने के पूर्व भी विक्रिया[१] रूप जो प्राण-संक्षय होता है, उसे अकाल मृत्यु कहते हैं। आयुर्दाय की (Span of Life) समाप्ति पर होने वाली मृत्यु की अपेक्षा यह अकाल-मृत्यु अधिक बलवती होती है जो आयुर्दाय की शृंखला में एक भी कमजोर कड़ी पाकर जीवन को समाप्त कर देती है। उसकी इस बलवत्ता के कारण इसे 'महा-मृत्यु' कहा और माना जा सकता हे। यह महा-मृत्यु दुष्कर्म जन्य पापों का फल है। भगवती बाला-त्रिपुरा इस अकाल मृत्यु के कारण भूत पापों का हरण करके इस महामृत्यु का विनाश कर देती हैं।

मृत्यु का एक अर्थ 'प्रलय' भी है। महामृत्यु अर्थात् महा-प्रलय। भगवती बाला-त्रिपुरा ब्रह्माण्ड की महाप्रलय जन्य शून्यावस्था को समाप्त करके ब्रह्माण्ड को पुनः स्थिति रूप प्रदान करती हैं।

**सर्वतीर्थमयी देवी, स्वर्ण रत्नादि दायिनी।**
**सर्व लोकमयी देवी, सर्वलोक वशंकरी ॥८॥**

भगवती बाला सर्व लोक मयी और सर्व तीर्थ मयी हैं। ब्रह्माण्ड के सभी लोक उनके वश में हैं। वे अपने भक्तों को स्वर्ण-रत्न आदि जागतिक सम्पत्ति भी प्रदान करती हैं ॥८॥

**सर्व-लोक-मयी**—वे ब्रह्माण्ड के तीनों लोकों और चतुर्दश भुवनों में व्याप्त हैं। यह उनकी विभुता और सर्व-व्यापकता का ज्ञापक है।

**सर्व-तीर्थ-मयी**—'तरति पापादिकं यस्मात्' इति तीर्थम्। ऐसे पुण्य स्थान जहाँ की यात्रा करने और स्नान आदि करने से मनुष्य पाप मुक्त हो जाता है—'तीर्थ' है। स्वर्ग-भूमि और अन्तरिक्ष में साढ़े तीन करोड़ तीर्थ हैं। उनमें से केवल कुछ सौ मुख्य-मुख्य तीर्थों का उल्लेख पुराणों में मिलता है। यथा-विधि तीर्थ-यात्रा करने के फल-स्वरूप मनुष्य न तो तिर्यक् आदि हीन-योनियों में जाता और न ही कु-देश अर्थात् निकृष्ट-देश में उसका पुनर्जन्म होता है। उसे 'मोक्षोपाय' की प्राप्ति हो जाती है।[२]

---

१. विक्रिया—अन्यथा स्थितस्य वस्तुनोऽन्यथा परिणामे।
२. तिर्यग् योनिं न वै गच्छेत् कु देशे न च जायते।
न दुःखी स्यात् स्वर्गभाक् च, मोक्षोपायञ्च विन्दति ॥

'सर्व-लोक-मयी' होने के कारण वे हर-स्थान में विद्यमान् तथा व्रत्येक स्थान में व्याप्त हैं, इसके बावजूद उन्हें सर्व-तीर्थ-मयी कहने का क्या हेतु है ? इसे इस तरह समझिए। सर्व-व्यापी सगुण ब्रह्म सभी स्थानों में व्याप्त है, तथापि प्रतिमा आदि में ही उनकी पूजा इसलिये की जाती है, क्योंकि प्रतिमा आदि में प्रकृष्ट रूप से उनका आविर्भाव होता है। इसी तरह सर्व-लोक व्यापिनी भगवती बाला त्रिपुरा इन तीर्थों में प्रकृष्ट रूप से व्याप्त हैं। ये सभी तीर्थ उनकी ही पाप-अपहारिणी दिव्यता से ओत-प्रोत हैं।

'सर्व-लोक-वशङ्करी' वे सभी लोकों को अपने वश में करती हैं अर्थात् सभी लोकों को अपने वश में रखती हैं। यह विशेषण उनके सर्व-लोक स्वामिनी-सर्व लोकेश्वरी होने का अभिव्यञ्जक हैं।

'स्वर्ण-रत्न-प्रदायिनी'—वे अपने भक्तों को ज्ञान-विज्ञान पाण्डित्य एवं वैराग्य के साथ ही स्वर्ण-रत्न आदि जागतिक सम्पदा भी मुक्तहस्त से प्रदान करती हैं।

**सर्वक्षेत्र मयी देवी सर्व कार्यार्थ साधिका।**
**महा मोक्ष प्रदा शान्ता, महा-मुक्ति-प्रदायिनी ॥९॥**

वे सर्व-क्षेत्र मयी, सभी कार्यों को सिद्ध करने वाली, महा-मोक्ष प्रदा, शान्ता और महा-मुक्ति प्रदायिनी हैं ॥९॥

'सर्व-क्षेत्र-मयी:'—जो महिमा तीर्थों की है, वही महिमा वाराणसी, काम-रूप, गया, गङ्गा, भास्कर, नारायण एवं पुरुषोत्तम आदि सिद्ध-क्षेत्रों की है। तीर्थों के समान इन सिद्ध-क्षेत्रों में भी वे प्रकृष्ट रूप से विद्यमान हैं।

महा-मोक्ष प्रदा-शान्ता- महा मुक्ति प्रदायिनी—वे 'शान्ता' है तथा जीव मात्र को मोक्ष एवं मुक्ति प्रदान करती हैं।

धर्म-अर्थ-काम एवं मोक्ष पुरुषार्थ चतुष्टय हैं। इनमें 'मोक्ष' सर्वोपरि है—मानव-जीवन का परम लक्ष्य हैं। धर्म आदि शेष तीन पुरुषार्थ 'मोक्ष' प्राप्ति में सहायक-मात्र हैं। 'मोक्ष' और अथवा 'मुक्ति' का अर्थ है—अपने शुद्ध-बुद्ध चैतन्य एवं आनन्दमय रूप को प्राप्त कर आत्मा का जन्म और जगत् के दुःखों से छुटकारा। यद्यपि 'मोक्ष' और 'मुक्ति' का कोश-गत अर्थ एक ही है और वे परस्पर पर्यायवाची शब्द हैं परन्तु शास्त्रीय दृष्टि से इनमें स्तर-गत अन्तर है। 'मुक्ति' के सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य एवं सायुज्य आदि भेदों और इनकी प्राप्ति की उपाय—विधियों का निरूपण 'शिव-गीता' 'महा-मोक्ष-तंत्र' एवं 'मुक्तकोपनिषद्' आदि ग्रन्थों में किया गया है।

यद्यपि पुराण आदि ग्रन्थों में शिव एवं विष्णु आदि को 'मुक्ति-दाता' निरूपित किया गया है मगर शाक्त दृष्टि से केवल विश्व-मातृका भगवती ही मुक्ति और मोक्ष प्रदान करने में समर्थ हैं क्योंकि ब्रह्मा आदि देवता तो 'शक्तिहीन' एवं 'प्रेत' हैं और वे कुछ कर सकने में असमर्थ हैं, जैसा कि 'महा-मोक्ष-तंत्र' (सप्तम-पटल) में कहा गया है—

*अतएव महेशानि ! सा एव मोक्ष-प्रदायिनी ।*
*विश्व-माता च सा देवी, विश्वपालन कारिणी ॥*
*मोक्षदा सर्व लोकानां मुक्तिदा विश्वमातृका ।*
*भुवनेशीं विना ईशः किञ्चित् कर्तुं न शक्यते ॥*

ब्रह्मा-विष्णु आदि को 'प्रेत' कहे जाने का रहस्य निरूपण अगले चतुर्थ पटल में किया गया है ।

**'शान्ता'**—ब्रह्माण्ड की सृष्टि, स्थिति (पालन) संहार आदि क्रिया-व्यापार का सञ्चालन जिन-शक्तियों के माध्यम से होता है, वे हैं—इच्छाशक्ति, ज्ञान-शक्ति और क्रिया शक्ति । इन तीनों शक्तियों की समष्टि-संज्ञा (Collective Noun) 'शान्ता' है और ये सभी शक्तियाँ भगवती त्रिपुरा की विभूति हैं ।

**वक्त्रकोटिसहस्रैस्तु, जिह्वाकोटिशतैरपि ।**
**वर्णितुं नैव शक्येयं, विद्येयं त्र्यक्षरी परा ॥१०॥**
**पञ्चवक्त्रेण जिह्वाभिः पञ्चभिर्नैव शक्यते ।**

हजारों-करोड़ों मुखों से, शत-शत कोटि-जिह्वाओं से इस परा-त्र्यक्षरी विद्या भगवती बाला-त्रिपुरा की महिमा का बखान नहीं किया जा सकता । साधारण मनुष्यों, ऋषियों, मुनियों, कवियों और देवताओं की बात ही क्या, इस त्र्यक्षरी विद्या स्वरूपा भगवती बाला-त्रिपुरा की महिमा का वर्णन तो वे पञ्च-वक्त्र-पञ्चानन-सदाशिव भी नहीं कर सकते जिन्होंने सात करोड़ मन्त्रों का उपदेश दिया है और जिनके एक-एक मुख से पूर्व आदि पञ्च आम्नाय क्रम का आविर्भाव हुआ है ।

भगवती बाला त्रिपुरा का उपर्युक्त गुणानुवाद 'श्रीविद्या' के अधोलिखित माहात्म्य की संक्षिप्त व्याख्या है:—

*यत्रास्ति भोगो न हि तत्र मोक्षः,*
*यत्रास्ति मोक्षो न हि तत्र भोगः ।*
*श्रीसुन्दरी सेवन तत्पराणाम्,*
*भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एव ॥*

और यथा 'खड्ग-माला' (मिथुन जयान्त-माला-वन्दना) में

***या भोग-दायिनी देवी, जीवन्मुक्ति-प्रदा न सा।***
***मोक्षदा तु न भोगाय, श्रीबाला तूभया-प्रदा॥***

जो भोग-दायिनी देवी हैं, वे मोक्ष प्रदान नहीं करतीं और जो मोक्ष देने वाली देवी हैं, वे सांसारिक-सुख प्रदान नहीं करतीं किन्तु (तु-उभया) श्री बाला त्रिपुरा भोग और मोक्ष दोनों प्रदान करती हैं।

**सम्बन्ध**—समग्र त्र्यक्षरी विद्या के गुणानुवाद के बाद अगले दो श्लोकों में इसके एक-एक अक्षर (कूट) की महिमा का सूत्रात्मक निरूपण किया गया है।

त्र्यक्षरी बाला विद्या के प्रथम अक्षर (ऐं) को 'वाग्भव-बीज' द्वितीय अक्षर (क्लीं) को 'कामराज' और तृतीय अक्षर (सौः) को शक्ति या 'तार्तीय' कहा जाता है।

**वाग्भवेनेन्दुमहसा वागीशत्व-प्रदायिनी।**
**कामराजेन बीजेन, शक्रगोपस्फुरत्त्विषा॥११॥**
**त्रैलोक्यं मोहयन्तीयं, शक्ति बीजेन सुव्रते।**
**स्फुरत् सुवर्ण वर्णेन, सौभाग्यं तस्य मन्दिरे॥१२॥**

**वाग्भव-बीज (ऐं)** चन्द्रमा के समान धवल और उज्ज्वल है। त्र्यक्षरी विद्या के इस प्रथम-कूट की साधना करने वाले साधक को भगवती बाला त्रिपुरा वागीशत्त्व प्रदान करती हैं। 'वाक्' का अर्थ है—'वाणी' और 'ईशत्व' का अर्थ है—शासन-अधिकार। 'वाणी' पर असाधारण-अधिकारिता का व्यञ्जक है—'वागीशत्व'। इस बीज की साधना से 'वागीशत्व' प्राप्त होता है।

**कामराज (क्ली) बीज**—'शक्रगोप' = चटखदार लाल रंग का एक चमकीला रेशमी कीड़ा-'वीर बटूटी' जो वर्षा ऋतु में बहुतायत से दिखता है। स्फुरत् = झिलमिलाती हुई। त्विषा = चमक या कान्ति से। त्रैलोक्यम्—तीन लोकों के समुच्चय को। मोहयन्ति = मोहित कराती हैं। दिवादि गण, परस्मैपद की 'मुह्'—वैचित्त' धातु का वर्तमान् काल, बहु-वचन में प्रेरणार्थक क्रियारूप! ईश्वर कहते हैं—हे सुव्रते! वीर-बहूटी के समान चटख और चमकीले लाल-रंग की झिलमिलाती हुई कान्ति वाले इस काम-बीज 'क्लीं' से यह विद्या तीनों लोकों को मोहित और आकर्षित कराये हुए हैं। इस बीज के प्रभाव से तीनों लोकों में सम्मोहन और आकर्षण है।

**शक्ति-बीज (सौः)**—शक्ति या तातीर्य बीज 'सुवर्ण' वर्ण का है। चमचमाती हुई स्वर्णिम-आभा वाले इस बीज से साधक के मन्दिर में अर्थात् गृह में सौभाग्य दमकता रहता है ॥११-१२॥

**एतस्याः साधनं देवि कथयामि समासतः ॥१३॥**
**प्रातरुत्थाय देवेशि ब्रह्मरन्ध्रे निजं गुरुम्।**
**स्मृत्वा देवीमयो भूत्वा तत्प्रभापटलामलः ॥१४॥**
**स्नानकर्म ततः कुर्यान्मूलमन्त्रं स्मरन्बुधः।**
**त्रिवारमञ्जलौ वारि मन्त्रयित्वा तु मूर्धनि ॥१५॥**
**निक्षिपेत्परमेशानि त्रिधा चाऽऽयम्य तर्पयेत्।**
**त्रिधा च प्रोक्षयेद्देहं सूर्यायार्घ्यं निवेदयेत् ॥१६॥**
**मूलमन्त्रेण देवेशि सूर्यमन्त्रेण वा प्रिये।**
**शिवबीजं वह्निसंस्थं वामनेत्रविभूषितम् ॥१७॥**
**बिन्दुनादसमायुक्तं हंसःपदमथोच्चरेत्।**
**अनेन मनुना देवि सूर्यायार्घ्यं निवेदयेत् ॥१८॥**

ईश्वर कहते हैं—हे देवि ! मैं इतनी महिमा शालिनी इन्हीं श्री बाला त्रिपुरा के साधन-विधान का संक्षेप में निरूपण कर रहा हूँ। हे देवेशि ! प्रातः काल में निद्रा त्याग कर साधक अपने सहस्रार में गुरुदेव का ध्यान करे। उनकी कान्ति से देवी-मय होकर मूल-मन्त्र का जप करते हुए स्नान करे। अञ्जलि में जल-लेकर उसे मूल-मन्त्र से अभिमन्त्रित करे। उस अभिमन्त्रित जल से तीन बार अपने सिर का प्रोक्षण करे। फिर तीन बार आचमन करके अपने शरीर का प्रोक्षण करे। तत्पश्चात् 'मूल' मन्त्र (ऐं क्ली सौः) से अथवा सूर्य मन्त्र से भगवान् भुवन-भास्कर को अर्घ्य-समर्पित करे।

**सूर्य-मन्त्र**—बिन्दु-नाद समायुक्त वाम-नेत्र (ई) विभूषित शिव-बीज (ह) अर्थात्—'ह्रीं' पूर्वक 'हंसः' का उच्चारण करने से—'ह्रीं हंसः' यह सूर्य मन्त्र बनता है ॥१३-१८॥

**यथाशक्त्या जपेन्मन्त्रं गायत्रीं परमेश्वरीम्।**
**मूलविद्याद्यमुच्चार्य वागीश्वरि च विद्महे ॥१९॥**
**द्वितीयं बीजमुच्चार्य कामेश्वरि च धमिहि।**
**तृतीयं बीजमुच्चार्य तन्नः शक्तिः प्रचोदयात् ॥२०॥**

सूर्य-भगवान् को अर्घ्य-देने के बाद यथा शक्ति-त्रिपुरा-गायत्री का जप करे। त्रिपुरा-गायत्री का उद्धार बताते हैं—

मूल-विद्या के आद्य-बीज अर्थात्—'ऐं' के बाद 'वागीश्वरि-विद्महे' द्वितीय-बीज—'क्लीं' के बाद 'कामेश्वरि धीमहि', तृतीय बीज—'सौ:' के बाद 'तन्त्र: शक्ति: प्रचोदयात्' की योजना करने से त्रिपुरा-गायत्री बनती है ॥१९-२०॥

मन्त्र-स्वरूप:—'ऐं वागीश्वरि विद्महे क्लीं कामेश्वरि धीमहि सौ: तन्त्र: शक्ति: प्रचोदयात्'

(मूल श्लोक में 'वागीश्वरि' और 'कामेश्वरि' के बाद जो 'च' है, वे मन्त्र के भाग नहीं हैं। वे केवल पाद-पूर्ति के लिये हैं, ऐसा कुछ लोगों का अभिमत है।)

**यथाशक्त्या जपेत्पश्चाद्यागमण्डपमाविशेत्।**
**धातारं च विधातारं गङ्गां च यमुनां तथा ॥२१॥**
**द्वारश्रियं देहलीं च पुरुषं वास्तुसंज्ञकम्।**
**संपूज्य परमेशानि पूजयेदासनं बुधः ॥२२॥**

त्रिपुरा-गायत्री का यथा-शक्ति जप करने के बाद साधक याग-मण्डप में आकर सर्व-प्रथम देवताओं का पूजन करे। धाता, विधाता, गंगा, यमुना, द्वार-श्री, वास्तु पुरुष और देहली का पूजन करे ॥२१-२२॥

**पराबीजं समुच्चार्य ततश्चाऽऽधारपूर्वकम्।**
**शक्तीतिपदमालिख्य कमलासनमालिखेत् ॥२३॥**
**ङेन्तं नमःपदं कृत्वा चाऽऽसनस्य मनुः प्रिये।**
**उपविश्य ततो देवि भूतान्संत्रासयेद्बुधः ॥२४॥**

द्वार-देवताओं की यथा-विधि पूजा करे याग-मण्डप में प्रवेश कर आसन की पूजा करे।

परा बीज (ह्रीं) आधार-शक्ति, चतुर्थ्यन्त 'कमलासन' अर्थात्—'कमलासनाय' और 'नम:' (ह्रीं आधार शक्ति कमलासनाय नम:') यह आसनपूजन का मन्त्र है। इस तरह सुपूजित आसन पर बैठकर साधक 'भूतापसारण' करे ॥२३-२४॥

**भूतशुद्धिविधिं कुर्यात्प्राणायामक्रमेण तु।**
**वायुबीजं समुच्चार्य षट्कोणादागतं महत् ॥२५॥**
**कृष्णवर्णं महेशानि शोषयेदेनसः तनुम्।**
**आसने सम्यगासीनो वामेनाऽऽपूर्य चोदरम् ॥२६॥**
**कुम्भकेन त्रिरावृत्त्या दक्षिणेन च रेचयेत्।**
**कनिष्ठानामिकाङ्गुष्ठैर्यन्नासापुटधारणम् ॥२७॥**
**प्राणायामः स विज्ञेयस्तर्जनीमध्यमे विना।**
**वामकुक्षिस्थितं पापपुरुषं कज्जलप्रभम् ॥२८॥**

हे महेशानि ! सुपूजित आसन पर बैठकर प्राणायाम के क्रम से 'भूतशुद्धि सम्पादित करे ।

दाहिने हाथ के अंगूठे से दायें नासा-पुट (नथुना) को बन्द करके बायें नासा-पुट से वायु खींचकर उदर को वायु-पूरित कर ले । दाहिने हाथ की अनामिका और कनिष्ठा से बायें-नासा पुट को बन्द करके उदर में भरी वायु को दाहिने नासापुट से धीरे-धीरे निकाले दे । वायु को अन्दर-खींचने को 'पूरक', उसे उदर में धारण करने को 'कुम्भक' और उस वायु को धीरे-धीरे निकालने को 'रेचक' कहते हैं । यह एक प्राणायाम हुआ । दाहिने नासापुट से पूरक करके कुम्भक और वाम नासापुट से रेचक करे । यह दूसरा प्राणायाम हुआ । अब पुन: वाम नासपुट से पूरक, फिर कुम्भक एवं दाहिने नासापुट से रेचक करे । इस तरह तीन प्राणायाम करे । प्राणायाम करते समय नासा-पुटों को बन्द करने में तर्जनी और मध्यमा का उपयोग नहीं किया जाता । कुम्भक करते समय दोनों नासापुट बन्द रखे जाते हैं ।

प्राणायाम करने के बाद वाम कुक्षि में पाप-पुरुष का चिन्तन करे । पाप-पुरुष के रूप का निरूपण अगले लीन श्लोकों में किया गया है ।।२५-२८।।

**ब्रह्महत्या शिरो यस्य स्वर्णस्तेयं भुजद्वयम् ।**
**सुरापानहृदा युक्तं गुरुतल्पकटिद्वयम् ।।२९।।**
**तत्संसर्गिपदद्वंद्वमङ्गप्रत्यङ्गपातकम् ।**
**उपपातकरोमाणं कृष्णाश्वमश्रुविलोचनम् ।।३०।।**
**खड्गचर्मधरं क्रुद्धं कुक्षौ पापं विचिन्तयेत् ।**

**पाप-पुरुष का रूप**—यह पाप पुरुष पेट के अन्दर निचले वाम-भाग में बैठा है । इसका रंग काला है । ब्रह्म-हत्या इसका सिर है । स्वर्ण (सोना) की चोरी इनके दोनों हाथ है । गुरु-तल्प-गमन (गुरु-पत्नी एवं तत्सम महिलाओं से व्यभिचार) उसकी कमर हैं । शराब खोरी इसका हृदय हैं । पापियों की संगत करना उसके पैर हैं । अन्य पाप उसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग हैं । उप-पातक उसके रोयें है । उसकी दाढ़ी काली हैं । आँखे लाल हैं । उसके हाथों में ढाल और तलवार है ।।२९-३०।।

**शोषयेद्वायुबीजेन देहं च परमेश्वरि ।।३१।।**
**पापेन सहितं शुष्कं कृत्वा तेन क्रमेण हि ।**
**वह्निबीजेन संदग्धं पापेन सहितं शिवे ।।३२।।**
**पापेन रहितं पश्चात्प्लावयेदमृताम्बुना ।**
**प्राणप्रतिष्ठामन्त्रेण जींवं देहे निधापयेत् ।।३३।।**

पाप-पुरुष का इस प्रकार चिन्तन करके प्राणायाम की विधि के अनुसार वायु-बीज (यं) का जप करते हुए पूरक करे। पूरक करते समय यह भावना करे कि उस वायु से पाप पुरुष का शरीर सूख रहा है। अग्नि-बीज (रं) का जप करते हुए कुम्भक करे और यह भावना करे कि इससे पाप-पुरुष का शरीर जल रहा है। जब वह पाप-पुरुष जल जाये, दाहिने-नासापुट से उसकी राख को 'यं' (वायु-बीज') का जप करते हुए निकाल ले। जब शरीर पाप रहित हो जाये, अमृत बीज-'वं' का जप करके उसे आप्लावित करे। अब यह भावना करें कि शरीर पाप-रहित एवं अमृत-मय हो गया है। इस 'शाम्भव-शरीर' में प्राणों की प्रतिष्ठा करें। प्राण-प्रतिष्ठा का मन्त्र अगले श्लोक में बताया गया है ॥३१-३३॥

**मुखवृत्तं समुच्चार्य हंसस्तु विपरीततः।**
**उच्चरेत्परमेशानि विद्येयं त्र्यक्षरी भवेत् ॥३४॥**
**प्राणप्रतिष्ठामन्त्रोऽयं सर्वकर्माणि साधयेत्।**
**तेनैव विधिना देवि स्थिरी कुर्यान्निजां तनुम् ॥३५॥**
**विशुद्धदेहो देवेशि न्यासं कुर्यात्समाहितः।**

**प्राण-प्रतिष्ठा मन्त्र**—मुख-वृत्त (आं) का उच्चारण करके विपरीत क्रम से 'हंस' अर्थात् 'सोऽहम्' की योजना करने से 'प्राण-प्रतिष्ठा-मन्त्र' निष्पन्न होता है। 'आं सोऽहम्' यह प्राण-प्रतिष्ठा का मन्त्र है। इस विधि से अपने पाप-रहित एवं प्राण-प्रतिष्ठित 'शाम्भव-शरीर' को दृढ़ करके हे महेशानि ! साधक अर्चन के सभी कार्य सम्पादित करे ॥३४-३५॥

**विमर्श**—आगम का निर्देश है कि साधक को अपने मनुष्य-रूप में देवता की पूजा करने का अधिकार नहीं है। अत: 'देवा भूत्वा देवं पूजेत्'—इसलिये उसे देवता बन कर अर्थात् अपने शरीर में देवत्व का सञ्चार करके देवता की पूजा करनी चाहिए। तरह-तरह के पापों से कलुषित और मलीन शरीर में देवत्व का सञ्चार नहीं हो सकता। इसलिये 'प्राणायाम' और 'भूत-शुद्धि' की क्रिया के द्वारा निर्मल निष्पाप और अमृत-मय 'शाम्भव-शरीर' प्राप्त कर उसमें देव-प्राणों का सञ्चार करना होता है। 'आं सोऽहम्'—'मैं पूर्णतः—वही ब्रह्म हूँ'—इस भावना का अपने शाम्भव-शरीर में दृढ़ता पूर्वक सञ्चार करना ही प्राण-प्रतिष्ठा है।

अन्य सद्ग्रन्थों में प्राणायाम, भूत-शुद्धि एवं प्राण-प्रतिष्ठा की विधि बहुत विस्तार से बताई गई है।

**ऋषिरस्य महेशानि दक्षिणामूर्तिरव्ययः ॥३६॥**
**न्यसेच्छिरसि पूज्यत्वात्पङ्क्तिश्छन्दो मुखे प्रिये।**

**देवता हृदये बाला त्रिपुरा परमेश्वरी ॥२७॥**
**बीजं तु वाग्भवं शक्तिस्तार्तीयं कीलकं तथा ।**
**कामराजं महेशानि छन्दो न्यास उदाहृतः ॥३८॥**

अब मन्त्र-परिचय बता रहे हैं । हे महेशानि ! श्री बाला-त्रिपुरा के इस त्र्यक्षरी मन्त्र के ऋषि-श्री दक्षिणा मूर्ति हैं । 'पङ्क्ति' छन्द है । परमेश्वरी बाला त्रिपुरा-देवता हैं । वाग्भव (ऐं) बीज है, तार्तीय (सौः) शक्ति है और कामराज (क्लीं) 'कीलक' है ।

गुरुवत् पूंज्य होने के कारण मन्त्र के ऋषि-श्री दक्षिणा मूर्ति का सिर (ब्रह्म-रन्ध्र) में, 'पङ्क्ति' छन्द का मुँह में, देवता श्री बाला-त्रिपुरा का हृदय में, 'बीज' का गुह्य में, शक्ति का पैरों में और कीलक का नाभि में न्यास करें ॥३६-३८॥

**नाभ्यादिपादपर्यन्तं गलादानाभि चापरम् ।**
**मूर्धादिगलपर्यन्तं त्र्यक्षरीं विन्यसेत्क्रमात् ॥३९॥**
**वामपाणितले चैक दक्षपाणितले तथा ।**
**उभयोः संपुटे विद्यां त्रिबीजां विन्यसेत्प्रिये ॥४०॥**

शरीर में मन्त्र के तीनों बीजों का न्यास करें । नाभि से लेकर पाद पर्यन्त प्रथम बीज 'ऐं' का, गले से लेकर नाभि तक द्वितीय बीज 'क्लीं' का और सिर से लेकर गला पर्यन्त तृतीय बीज 'सौः' का (व्यापक) न्यास करें ।

इसी तरह 'मन्त्र' के एक-एक 'बीज' का क्रमशः वाम-पाणितल, दक्षिण पाणितल (कर-तल) एवं दोनों हाथों के सम्पुट में न्यास करें ॥३९-४०॥

**पञ्च बाणान्क्रमेणैव कराङ्गुलिषु विन्यसेत् ।**
**अङ्गुष्ठादिकनिष्ठान्तं क्रमेण परमेश्वरि ॥४१॥**

हे परमेश्वरि ! इसके बाद अंगूठे से प्रारम्भ करके कनिष्ठा पर्यन्त पाँचों अंगुलियों में पाँचों बाणों का न्यास करें । बाणों के 'बीज' और नाम अगले श्लोकों में बताये गये हैं । इसे 'बाण-न्यास' कहते हैं ॥४१॥

**थान्तद्वयं समालिख्य वह्निसंस्थ क्रमेण हि ।**
**मुखवृत्तेन नेत्रेण वामेन परिमण्डितम् ॥४२॥**
**बाणद्वयमिदं प्रोक्तं मादनं भूमिसंस्थितम् ।**
**चतुर्थस्वरबिन्द्वाढ्यं नावरूपं वरानने ॥४३॥**
**फान्तं क्रमसमायुक्तं वामकर्णविभूषितम् ।**
**बिन्दुनादसमायुक्तं सर्गवांश्चन्द्रमाः प्रिये ॥४४॥**

'थान्त' अर्थात् 'द'कार। इसे दो बार लिखें। प्रथम 'द'कार के साथ 'वह्नि' अर्थात् 'र'कार एवं बिन्दु नाद विभूषित 'मुख-वृत्त' अर्थात् 'आ'कार की योजना करें। इस प्रकार निष्पन्न **'द्रां'** प्रथम-बाण का बीज है।

दूसरे 'द'कार के साथ वह्नि ('र'कार) एवं बिन्दु नाद विभूषित 'वाम-नेत्र' अर्थात् 'ई' की योजना करने से दूसरे बाण का बीज **'द्रीं'** बनता है।

भूमि ('ल'कार) से युक्त मादन ('क'कार) जो चतुर्थ-स्वर 'ई' और बिन्दु से विभूषित हो अर्थात् **'क्ली'** यह तीसरे 'बाण' का बीज है।

'फान्त' अर्थात् 'ब' कार जो क्रम ('ल'कार) से युक्त एवं वाम-कर्ण 'ऊ'कार एवं बिन्दु से विभूषित अर्थात् **'ब्लूँ'** यह चौथे बाण का बीज है।

विसर्ग युक्त चन्द्रमा (स) अर्थात् 'सः' यह पाँचवें बाण का बीज है ॥४२-४४॥

**पञ्च बाण-बीज**—द्रां, द्रीं, क्लीं, ब्लूं, सः।

**पञ्चबाणा महेशानि नामानि शृणु पार्वति।**
**क्षोभणद्रावणौ देवि तथा कर्षणसंज्ञकः ॥४५॥**
**वश्योन्मादौ क्रमेणैव नामानि परमेश्वरि।**
**कामास्तत्रैव विज्ञेयास्तेषां बीजानि संशृणु ॥४६॥**

हे पार्वति ! बाणों का 'बीज' सुनने के बाद अब इन बाणों के नाम सुनिए। क्षोभण, द्रावण, आकर्षण, वश्य एवं उन्माद—ये कामदेव के पाँच-बाण हैं। इन पाँचों के बीज अगले श्लोक में बताये गये हैं।

**पराबीजं मध्यबाणं वाग्भवं परमेश्वरि।**
**तूर्यबाणं ततश्चैव स्त्रीबीजं च क्रमात्प्रिये ॥४७॥**
**पञ्च कामा इमे देवि नामानि शृणु वल्लभे।**
**काममन्मथकन्दर्पमकरध्वजसंज्ञकाः ॥४८॥**
**मीनकेतुर्महेशानि पञ्चमः परिकीर्तितः।**
**एतान्विन्यस्य देवेशि करन्यासं ततः परम् ॥४९॥**

हे महेशानि ! काम, मन्मथ, कन्दर्प, मकरध्वज एवं मीनकेतु ये पाँच-काम हैं। इनमें से प्रथम काम का बीज है—'परा-बीज' अर्थात् ह्रीं। दूसरे 'मन्मथ' का बीज है—मध्य-बाण अर्थात्—'क्लीं'। तीसरे—'कन्दर्प' का बीज है—वाग्भव अर्थात्—'ऐं'। चौथे बाण का बीज अर्थात् 'ब्लूं' चतुर्थ काम अर्थात् 'मकरध्वज' का बीज है तथा 'स्त्रीं' पाँचवें काम-मीनकेतु का बीज है।

'द्रां द्राविणे'—अंगुष्ठाभ्यां नमः' आदि की तरह अंगूठे से प्रारम्भ कर कनिष्ठा पर्यन्त 'बाण' न्यास की तरह अपने-अपने बीजों सहित उक्त पाँचों काम का भी अंगुलियों में (अंगूठे से कनिष्ठा पर्यन्त) न्यास करें। तत्पश्चात् कर न्यास करें ॥४७-४९॥

**मूलविद्यां द्विरावृत्त्या सर्वाङ्गुलितलेषु च।**
**षडङ्गक्रमयोगेण मातृकां विन्यसेत्ततः ॥५०॥**

मूल-विद्या अर्थात् 'ऐं-क्लीं-सौः' के एक-एक बीज का उच्चारण करते हुए इनकी दो बार आवृत्ति करके (अंगूठे से प्रारम्भ कर) दोनों हाथों की अंगुलियों में तथा कर-तलों में न्यास करें ॥५०॥

**मातृकां शृणु देवेशि न्यासात्पापनिकृन्तनीम्।**
**ऋषिर्ब्रह्माऽस्य मन्त्रस्य गायत्री छन्द उच्यते ॥५१॥**
**देवता मातृका देवि बीजं व्यञ्जनसंचयः।**
**शक्तयस्तु स्वरा देवि षडङ्गन्यासमाचरेत् ॥५२॥**

हे देवेशि ! कर-न्यास करने के पश्चात् षडङ्ग-क्रम सहित मातृका-न्यास करना चाहिये। यह मातृका न्यास करने से समस्त पाप कट जाते हैं। इस मातृका न्यास के ऋषि प्रजापति-ब्रह्मा हैं। छन्द-गायत्री है, मातृका-देवता है। व्यञ्जन-सञ्चय बीज और 'स्वर'—शक्ति हैं ॥५१-५२॥

**अंआंमध्ये कवर्गं च इंईंमध्ये चवर्गकम्।**
**उंऊंमध्ये टवर्गं च एंऐंमध्ये तवर्गकम् ॥५३॥**
**ओंऔंमध्ये पवर्गं च क्रमेण परमेश्वरि।**
**अनुस्वारविसर्गान्ते यशवर्गो सलक्षकौ ॥५४॥**
**हृदयं च शिरा देवि शिखां च कवचं ततः।**
**नेत्रमस्त्रं न्यसेन्ङेन्तं नमःस्वाहाक्रमेण तु ॥५५॥**
**वषड्हुंवौषडन्तं च फडन्तं योजयेत्प्रिये।**
**षडङ्गोऽयं मातृकायाः सर्वपापहरः स्मृतः ॥५६॥**

**मातृका षडङ्ग-न्यासः**—मातृका न्यास करने के पूर्व मातृका-षडङ्ग-न्यास करना चाहिए। इसकी विधि इस प्रकार है:—

'नमः' 'स्वाहा', 'वषट्' 'हुम्' 'वौषट्' एवं 'फट्' की क्रमशः योजना करके 'अ' और 'आ' के मध्य में 'क' वर्ग का हृदय में (यथा-अं कं खं गं घं ङं-आं—हृदयाय नमः) न्यास करे। इसी तरह 'इ' और 'ई' के मध्य में 'च-वर्ग' की स्थापना करके इनका शिर में न्यास करे। (इं चं छं जं झं ञं ईं—शिरसे स्वाहा) 'उ'कार द्वय

के मध्य में 'ट'वर्ग का शिखा में न्यास (यथा—उं टं ठं डं ढं णं ऊं—शिखायै-वषट्) करे। 'ए' और 'ऐ' के मध्य में 'त' वर्ग की स्थापना करके (एं तं थं दं धं नं ऐं—कवचाय हुम्) कवच में न्यास करे। 'ओ' और 'औ' के मध्यवर्ती 'प' वर्ग का नेत्र में (ओं पं फं बं भं मं औं—नेत्रत्रयाय वौषट्) न्यास करे। अनुस्वार और विसर्ग के मध्य-वर्ती 'य' वर्ग, 'श'-वर्ग, लकार एवं 'क्ष'कार का अस्त्र में न्यास करे। यथा—अं यं रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं अः—अस्त्राय फट्। यह मातृका षडङ्ग-न्यास समस्त पापों को दूर करने वाला है ॥५३-५६॥

**द्व्यष्टपत्राम्बुजे कण्ठे स्वरान्षोडश विन्यसेत्।**
**द्वादशच्छदहृत्पद्मे कादीन्द्वादश विन्यसेत् ॥५७॥**
**दशपत्राम्बुजे नाभौ डकारादीन्यसेद्दश।**
**षट्पत्रे लिङ्गसंस्थे च बकारादीन्न्यसेच्च षट् ॥५८॥**
**आधारे चतुरो वर्णान्न्यसेद्वादींश्चतुर्दले।**
**हक्षौ भ्रूमध्यगे पद्मे द्विदले विन्यसेत्प्रिये ॥५९॥**

षडङ्ग-मातृका न्यास के बाद 'अन्तर्मातृका-न्यास' करे। इसकी विधि इस प्रकार है—

कण्ठ में १६ दल वाले विशुद्धि-चक्र में 'अ' कारादि १६ स्वरों का, हृदय-क्षेत्रवर्ती द्वादश दल वाले 'अनाहत' में 'क'कार से 'ठ'कार तक १२ वर्णों का, नाभि वर्ती दश दल वाले 'मणि-पूरक' में 'ड'कार से 'फ'कार तक १० वर्णों का, लिङ्ग-मूलवर्ती 'स्वाधिष्ठान' में 'ब'कार से 'ल'कार तक ६ वर्णों का, चार-दल वाले 'मूलाधार' में 'व'कार, 'श'कार, 'ष'कार एवं 'स'कार इन चार वर्णों का तथा भ्रू-मध्य वर्ती 'आज्ञा' चक्र में 'ह' कार और 'क्ष' कार का न्यास करे ॥५७-५९॥

**इत्यन्तर्मातृकां न्यस्य सर्वाङ्गन्यासमाचरेत्।**
**मूर्धनि मुखवृत्ते च नेत्रकर्णेषु पार्वति ॥६०॥**
**नासागण्डोष्ठदन्तेषु मूर्धास्येषु च विन्यसेत्।**
**पाणिपादयुगस्यान्ते संध्यग्रेषु क्रमात्प्रिये ॥६१॥**
**पार्श्वद्वये पृष्ठनाभिजठरेषु क्रमान्न्यसेत्।**
**यादीन्सधातुकान्देवि क्रमेणैव ततो न्यसेत् ॥६२॥**
**त्वगसृग्मांसमेदोस्थिमज्जाशुक्राणि धातवः।**
**प्राणात्मा चैव जीवात्मा परमात्मा च विन्यसेत् ॥६३॥**
**हृदये बाहुमूले च तथाऽपरगले प्रिये।**

**कक्षयोर्हृदयप्रान्ते पाणिपादयुगे तथा ॥६४॥**
**जठराननयोर्देवि व्यापकं च क्रमान्न्यसेत्।**

**बहिर्मातृका-न्यासः**—अन्तमार्तृका न्यास के बाद 'बहिमार्तृका-न्यास' करना चाहिए। यथा—

ललाट, मुख-वृत्त, दोनों नेत्रों, दोनों कान, दोनों-नास-पुट (नथुने), दोनों गण्ड-स्थलों, ओष्ठ और अधर, दन्त-पङिक्त, सिर एवं मुख में 'अ' से 'अः' तक १६ स्वरों का एक-एक कर क्रम से न्यास करें। दोनों हाथों, दोनों पैरों के मूल में, सन्धियों और अग्र-भाग में एवं दोनों पार्श्व, पीठ और जठर (उदर) में 'क'कार से 'म' कार तक २५ व्यञ्जनों का एक-एक कर न्यास करे। त्वक्, असृग (रक्त), मांस, मेद, अस्थि, मज्जा एवं शुक्र आदि सप्त-धातुओं एवं प्राणात्मा, जीवात्मा तथा परमात्मा सहित 'य'कार आदि शेष वर्णों का हृदय, बाहू मूल, अपर-गला (ककुद्) दोनों-कुक्षि, हृदय-प्रान्त, दोनों हाथ-पैर, जठर एवं आनन (मुख) में क्रम से न्यास करे ॥६०-६४॥

**पञ्चाशद्वर्णरूपां च कन्दर्पशशिभूषणाम् ॥६५॥**
**शुद्धस्फटिकसंकाशां शुद्धक्षौमविराजिताम्।**
**मुक्तावज्रस्फुरद्भूषां जपमालां कमण्डलुम् ॥६६॥**
**पुस्तकं वरदानं च विभ्रतीं परमेश्वरीम्।**
**एवं ध्यात्वा न्यसेत्पश्चाद्विद्यान्यासं सुरेश्वरि ॥६७॥**

हे सुरेश्वरि ! अन्तर्मातृका और बहिर्मातृका न्यास करने के अनन्तर भगवती का का ध्यान करे। यथा—

पञ्चाशत् अर्थात् पचास-वर्णों की स्वरूप वाली, कामदेव के समान कमनीय, चन्द्रमा का किरीट धारण किये हुए, शुद्ध-स्फटिक के समान धवल-गौर-वर्ण वाली, शुद्ध-शुभ्र-वस्त्र से सुशोभित, मोती और हीरा आदि विभिन्न रत्न जडित आभूषणों से जगमगाती हुई, जप-माला, कमण्डलु, पुस्तक एवं वर-मुद्रा धारण किये हुए परमेश्वरी बाला-मातृका का ध्यान करने के बाद विद्या-न्यास करना चाहिए ॥६५-६७॥

**कुर्वीत देहसंन्नाहं त्रिभिर्बीजैः क्रमात्प्रिये।**
**करयोर्विन्यसेदादौ मणिबन्धे तले नखे ॥६८॥**
**दक्षे वामे च विन्यस्य कुक्षिकूर्परपाणिषु।**
**पुनर्दक्षे च वामे च पादयोश्च तथा न्यसेत् ॥६९॥**

**नादान्ते हृदये लिङ्गे न्यसेद्देवि ततः परम्।**
**एतेष्वङ्गेषु देवेशि संहारक्रमतो न्यसेत् ॥७०॥**

**विद्या-न्यास**—मन्त्र के तीनों बीजों (ऐं-क्लीं-सौः) में से एक-एक बीज का 'संहार' क्रम से दाहिने हाथ के मणि-बन्ध (कलाई), कर-तल, एवं कराग्र में 'न्यास' करे। फिर इसी प्रकार बायें हाथ के मणि-बन्ध (कलाई), कर-तल एवं कराग्र (नख के पास) में, दक्ष-कुक्षि, दक्ष-कूर्पर (कोहनी) और पाणि में, फिर वाम-कुक्षि, कूर्पर एवं पाणि में, फिर दाहिनी जांघ, घुटना और पदाग्र में, इसी प्रकार बायीं-जांघ, घुटना एवं पादाग्र में, नादान्त, हृदय और लिङ्ग में संहार-क्रम से न्यास करे। यथा—

ऐं नमः दक्षिण-मणिबन्धे। क्लीं नमः दक्षिण करतले। सौः नमः दक्षिण कराग्रे इत्यादि। शरीर के दाहिने-अंगों में बायें हाथ की अंगुलियों से न्यास किया जाता है ॥६८-७०॥

**विद्यां सृष्टिक्रमेणैव जानीहि परमेश्वरि।**
**ततो न्यसेन्महादेवि नवयोन्यङ्किताभिधम् ॥७१॥**
**कर्णयोश्चुबुके भूयः शङ्खयोर्मुखमण्डले।**
**नेत्रयोर्नासिकायां च बाहुयुग्मे हृदि प्रिये ॥७२॥**
**तथा कर्पूरयोर्नाभौ जान्वोरन्धुनि विन्यसेत्।**
**पादयोर्देवि गुह्ये च पार्श्वयोर्हृत्स्तनद्वये ॥७३॥**
**कण्ठे य नवयोन्याख्यं न्यसेद्बीजत्रयात्मकम्।**

हे परमेश्वरि ! उपर्युक्त न्यास में 'विद्या' (मन्त्र) को सृष्टि-क्रम से ही समझना चाहिए। हे महादेवि ! इस-विद्या-न्यास के बाद 'नव-योनि-न्यास' करना चाहिए। यथा—

मन्त्र के तीनों अक्षरों का बायें से प्रारम्भ करके निम्नलिखित तीन-तीन अंगों में न्यास करे। (१) दोनों कान और चिबुक (ठोढ़ी या ठुड्डी) (२) दोनों गण्ड-स्थल और मुख (३) दोनों नेत्र और नासिका (४) दोनों बाहु और हृदय (५) दोनों कूर्पर (कोहनी) और नाभि (६) दोनों जांघे और लिङ्ग (७) दोनों पैर और गुह्य-अंग (गुदा) (८) दोनों पार्श्व (बगल) और हृदय, तथा (९) दोनों स्तन और कण्ठ। यथा—

ऐं नमः—वाम कर्णे। क्लीं नमः—दक्षिण कर्णे। सौः नमः—चिबुके...आदि ॥७१-७३॥

**विमर्श**—'योनि' का अर्थ हैं—त्रिकोण। उपर्युक्त न्यास के लिये शरीर के तीन-तीन अंगों के कुल नौ (९) समूह या 'सेट' बनाये गये हैं। इनमें से प्रत्येक समूह या 'सेट' के अंगों को कल्पित रेखाओं से जोड़ें तो पूरे शरीर में ९ त्रिकोण बन जाते हैं। भगवती बाला-त्रिपुरा के पूजन-यन्त्र में भी कुल ९ त्रिकोण हैं। इसीलिये इसे 'नव-योन्यात्मक' यन्त्र कहते हैं। यह न्यास करने से साधन का शरीर भगवती बाला त्रिपुरा का अर्चन-यन्त्र स्वरूप हो जाता है। इसलिये 'बाला' साधना में इस 'न्यास' का अतिशय महत्व है।

**षडङ्गमाचरेद्देवि द्विरावृत्त्या क्रमेण तु ॥७४॥**
**त्रिद्व्येकदशकत्रिद्विसंख्यया शैलसंभवे।**
**अङ्गुलीनां पुनर्देवि बाणान्कामांश्च विन्यसेत् ॥७५॥**
**ललाटगलहृन्नाभिमूलाधारेषु वै क्रमात्।**
**मूलेन व्यापकं कृत्वा प्राणायामं समाचरेत् ॥७६॥**

**इति श्रीमज्ज्ञानार्णवे नित्यातन्त्रे बालान्यासविधिर्नाम**
**द्वितीयः पटलः ॥२॥**

हे देवि ! इसके बाद मूल-विद्या (मन्त्र) के तीनों बीजों में से प्रत्येक बीज की दो-दो बार आवृत्ति करते हुए पुनः 'षडङ्ग-न्यास' करे। इस न्यास का विधान बताते हुए कहते हैं—यह न्यास क्रमशः तीन, दो, एक, दस, तीन और दो अंगुलियों से किया जाये। यथा तर्जनी, मध्यमा और अनामा-इन तीनों अंगुलियों से हृदय न्यास। मध्यमा और अनामा इन दो से शिर में, एक अंगुलि अर्थात् अंगूठे से शिखा में, दसों-अंगुलियों से कवच में, तर्जनी-मध्यमा और अनामा से नेत्र में और दो अंगुलियों (मध्यमा और अंगूठा) से अस्त्र-न्यास किया जाये।

तत्पश्चात् ललाट, गला (कण्ठ) हृदय, नाभि और मूलाधार में फिर से 'बाण' और फिर 'काम' न्यास किया जाये। इसके पूर्व ये न्यास अंगूठे से कनिष्ठा पर्यन्त अंगुलियों में किये गये थे।

इसके बाद मूल-मन्त्र से व्यापक-न्यास करके वक्ष्यमाण-विधि से फिर से प्राणायाम करे ॥७४-७६॥

श्री ज्ञानार्णव नित्या-तन्त्र के 'बाला न्यास विधान' नामक
द्वितीय पटल की 'सुदर्शना' व्याख्या पूर्ण हुई ॥२॥

❁

# अथ तृतीयः पटलः

## त्रिपुरेश्वरीध्यानम्

**ईश्वर उवाच**

**एवं विन्यस्तदेहः सन्समाहितमनास्ततः ।**
**अन्तर्यागविधिं कुर्यात्साक्षाद्ब्रह्ममयं प्रिये ॥१॥**

ईश्वर ने कहा—'हे प्रिये ! अपने शरीर के अङ्ग-प्रत्यङ्ग में इस प्रकार 'न्यास' सम्पन्न करके साधक 'अन्तर्याग' (मानस-पूजन) करे। यह 'अन्तर्याग' साक्षात् ब्रह्ममय है ॥१॥

### अन्तर्याग

तन्त्रोक्त-साधना में इष्ट-देवता के अर्चन की दो विधियाँ हैं। प्रथम है—'मानस-पूजन' और द्वितीय है—यन्त्र या प्रतिमा पर विभिन्न उपचारों से इष्ट-देवता का बहिरङ्ग पूजन। इनका ही पारिभाषिक नाम—'अन्तर्याग' और 'बहिर्याग' है। वस्तुतः तन्त्रोक्त-विधान में 'अन्तर्याग' ही प्रधान है। 'बहिर्याग' तो 'अन्तर्याग' को दृढ़तापूर्वक हृदङ्गम करने की विधि है, अभ्यास है।

अधिकारी-भेद से इस 'अन्तर्याग' की 'प्रथम'—'मध्यम' और 'दिव्य' ये तीन कोटियाँ हैं। यहाँ बताया गया 'अन्तर्याग' दिव्य कोटि का है जिसमें 'बहिर्याग' के किसी भी उपचार की मानसिक-भावना भी नहीं की गई है। इसमें साधक तद्गत चित्त होकर इष्ट-देवता के ध्यान में ही निमग्न हो जाता है। प्रथम-कोटि के 'अन्तर्याग' में भी पूज्य और 'पूजक' के मध्य 'द्वैत' की जो भावना रहती है, वह 'द्वैत-भावना' दिव्य-कोटि के 'अन्तर्याग' में नहीं रह जाती। इसका निरूपण इन श्लोकों में किया गया है।

**मूलाधारे मूलविद्यां विद्युत्कोटिसमप्रभाम् ।**
**सूर्यकोटिप्रतीकाशां चन्द्रकोटिद्रवां प्रिये ॥२॥**
**बिसतन्तुस्वरूपां तां बिन्दुत्रिवलयां प्रिये ।**
**ऊर्ध्वशक्तिनिपातेन सहजेन वरानने ॥३॥**
**मूलशक्तिदृढत्वेन मध्यबीजप्रबोधतः ।**
**परमानन्दसंदोहसानन्दं चिन्तयेत्पराम् ॥४॥**

मूलाधार में अपने साढ़े-तीन वलयों से 'स्वयम्भू' लिङ्ग को आवृत्त करके कुल-कुण्डलिनी नागिन की तरह निद्रा मग्न है। ईश्वर कहते हैं—

'सहज निपात और मूल-दृढ़ बन्धन के फलस्वरूप मध्य-बीज को प्रबुद्ध करती हुई अर्थात् निद्रा से जागी हुई करोड़ों विद्युत्-लताओं की प्रभा वाली, करोड़ों सूर्यों के समान देदीप्यमान एवं करोड़ों चन्द्रमाओं की तरह शीतल, कमल-नाल के रेशे के समान सूक्ष्म (महीन) कुल-कुण्डलिनी का परमानन्द मयी परा-स्वरूपिणी, मूल-विद्या (इष्ट-देवता) का तद्गत चित्त और आनन्द विभोर होकर (साधक) चिन्तन करे ॥२-४॥'

**मूल-शक्ति-दृढ़त्वेन**—गुदा द्वार को संकुचित करके ऊपर की ओर खींचने से मूलाधार दृढ़ हो जाता है। इससे नीचे की ओर से दबाव बढ़ता है।

**ऊर्ध्व-शक्ति पातेन-सहजेन**—हुंकार पूर्वक सहज (प्राणायाम) कुम्भक प्राणायाम करने से ऊपर की ओर से प्राण-वायु का दबाव बढ़ता है।

उपर्युक्त दोनों क्रियाओं के फल-स्वरूप नागिन की तरह निद्रा-मग्न कुण्डलिनी की निद्रा से व्यवधान पड़ता है।

**मध्य-बीज प्रबोधतः**—मध्य-बीज 'क्लीं' अर्थात् क्रिया-शक्ति। निद्रा में व्यवधान पड़ने से जब कुल-कुण्डलिनी जागृत हो जाती है, वह सुषुम्ना-पथ से ऊपर की ओर गमन करती है। कुण्डलिनी के जागृत होकर ऊपर-सहस्रार-की ओर गमन प्रारम्भ करने के साथ ही पिण्डरूपी लघु-ब्रह्माण्ड में परिछिन्न और निष्क्रिय ब्रह्म-शक्तियाँ भी जागृत और क्रिया-शील हो जाती है।

जिस तरह 'आत्मा' ब्रह्म का अंश है, उसी तरह यह व्यष्टि-कुण्डलिनी समष्टि-महा कुण्डलिनी की अंश-भूता होने के कारण 'मूल-शक्ति स्वरूपा' है। अतः शाक्त-साधना में 'इष्ट-देवता' का ध्यान 'कुल-कुण्डलिनी' में किया जाता है। दूसरे शब्दों में यह 'कुल-कुण्डलिनी' 'इष्ट-देवता' की प्रति-रूप है।

**परमानन्द सन्दोह सानन्दं**—आनन्द विषय (Subject) है 'ब्रह्म' का—शक्ति-संवलित अर्थात् 'सकल-ब्रह्म' का। 'निष्कल' अर्थात् 'कला-विहीन'— 'ब्रह्म' स्थाणु (ठूंठ) वत नीरस-रस हीन होता है। इसमें 'रस' या 'आनन्द' का सञ्चार 'शक्ति' करती है। यह 'ब्रह्मानन्द' ही 'परमानन्द' है—वास्तविक-आनन्द है और 'ब्रह्म' इस 'परम-आनन्द' का सन्दोह है—भण्डार है। कुण्डलिनी के क्रिया शील होकर 'सहस्रार-वर्ती' द्वादश-दल में स्थित 'परम-शिव' के साथ 'सामरस्य' करने से इस 'परमानन्द' की प्रतीत होने लगती है। अतः साधक को इस दिव्य-परमानन्द की अनुभूति करते हुए अर्थात् इस आनन्द-रस में डूबकर इष्ट-देवता का चिन्तन करना चाहिए।

## बहिर्याग का उपक्रम

**इत्यन्तर्यजनं कृत्वा बाह्यपूजां समाचरेत्।**
**तत्र प्राङ्मुख आसीनश्चक्रोद्धारं समाचरेत् ॥५॥**

पूर्व की ओर मुख करके आसन पर बैठा हुआ साधक इस तरह 'अन्तर्यजन' करके 'बहिर्याग' के लिये 'पूजन-यन्त्र' बनाये ॥५॥

**सुस्थले श्रीभवे पट्टे लिखेद्यन्त्रमनुत्तमम्।**
**ईशानादग्निपर्यन्तमृजुरेखां समालिखेत् ॥६॥**
**ईशादग्नेस्तदग्राभ्यां रेखे आकृष्य देशिकः।**
**एकीकृत्य च वारुण्यां शक्तिरेखा परा प्रिये ॥७॥**
**त्रिकोणाकाररूपेयं तस्या उपरि संलिखेत्।**
**त्रिकोणाकाररूपात्तु शक्तिद्वयमुदाहृतम् ॥८॥**
**पूर्वशक्त्यग्रभागे तु मानयष्टिवदालिखेत्।**
**रेखां तु परमेशानि वायुराक्षसकोणगाम् ॥९॥**
**संधिभेदक्रमेणैव तयोः शक्त्योस्ततः परम्।**
**रेखे आकृष्य कोणाभ्यां तदग्रात्पूर्वगे कुरु ॥१०॥**
**वह्निमण्डलमेतत्तु पूर्वाग्रं वीरवन्दिते।**
**एकेन वह्निना शक्तिद्वयेनैतद्भवेत्प्रिये ॥११॥**
**नवयोनिविशोभाढ्यं चक्रराजमिदं प्रिये।**
**सर्वसौभाग्यजनकं सर्वैश्वर्यप्रदायकम् ॥१२॥**

भगवती-'त्रिपुरा बाला' का पूजन यन्त्र 'नौ योन्यात्मक' है। इन सात श्लोकों में 'यन्त्र' के 'नौ-कोण' बनाने की विधि बताई गई है। यह विधि उदाहरण देकर व्याख्या में स्पष्ट की जा रही है। इसमें त्रिकोणों के जो 'अबस' आदि नाम बताये गये हैं, उनका प्रयोजन विधि को सुगम-रीति से स्पष्ट करना मात्र है। पूजन में इन कल्पित नामों का कोई महत्व या उपयोगिता नहीं है।



सुन्दर और स्वच्छ एवं समतल भूमि पर अथवा किसी सुन्दर एवं चिकने धातु-पत्र पर एक सम-कोण अधो-मुख त्रिकोण बनाने के लिये ईशान (North-east) से अग्नि-कोण (South-east) की ओर एक रेखा खीचें। (यथा—'अ'-'ब' रेखा)।

इस रेखा के कल्पित मध्य बिन्दु के ठीक नीचे समान दूरी पर एक अन्य बिन्दु (मान लो-'स') की कल्पना करें। अब इसके बाद 'अ-ब' बिन्दुओं से नीचे की ओर रेखायें खींच कर उन्हें 'स' बिन्दु के साथ जोड़ दें। इस तरह प्रथम अधोमुखी 'सम-कोण' त्रिभुज बन गया। इस अधोमुखी त्रिकोण का पारिभाषिक नाम 'शक्ति-त्रिकोण' है।

इस 'अ ब स' त्रिकोण पर 'अस' और 'बस' रेखाओं को काटती हुई 'क-ख' नामक एक अन्य रेखा खीचें जो 'अब' रेखा से कुछ बड़ी हो। 'स' बिन्दु के नीचे समान-दूरी पर एक-बिन्दु 'ग' की कल्पना करें। अधोमुख रेखा खींच कर 'क' बिन्दु को 'ग' बिन्दु से जोड़ दे। इसी प्रकार 'ख' और 'ग' बिन्दुओं को भी जोड़ दें। यह दूसरा शक्ति त्रिकोण बन गया।

इसके बाद 'स' बिन्दु को आधार मानते हुए उस पर 'क-ख' रेखा के समानन्तर 'च-छ' रेखा खींचें। पूर्व की ओर अर्थात् 'अ-ब' रेखा के ऊपर 'स' और 'ग' बिन्दुओं की सीध में समान दूरी पर 'ज' बिन्दु बनायें। अब 'च' बिन्दु से ऐसी ऊर्ध्व गामी रेखा खीचें जो 'अ स' और 'क-ख' रेखों के 'मर्म' (cut-point) को काटती हुई 'ज' बिन्दु से मिले। इसी तरह की रेखा 'छ' बिन्दु से खींचे जो 'ब-स' और 'ख-क' रेखा के मर्म (Cut-point) को काटती हुई 'ज' बिन्दु से मिले। इस तरह 'च छ ज' नामक ऊर्ध्व-मुख अर्थात् 'वह्नि' या 'शिव' त्रिकोण बन गया। इस भाँति परस्पर गुम्फित दो 'शक्ति-त्रिकोण' और एक 'शिव-त्रिकोण' बनाने से नौ (९) त्रिकोण बन गये ॥६-१२॥

**सर्वसिद्धिप्रदं रोगहरणं धनदायकम्।**
**एतद्बाह्ये तु संलेख्यं वृत्तं पूर्णेन्दुसंनिभम् ॥१३॥**

नौ-त्रिकोण वाला यह 'यन्त्र-राज' सर्व-सिद्धिप्रद, रोगों को दूर करने वाला और धन-दायक है। इसको घेरते हुए चन्द्रमा के समान गोल 'वृत्त' बनाना चाहिए ॥१३॥

**तल्लग्नमष्टपत्रं च ग्रन्थिभिश्चाष्टभिर्युतम्।**
**ग्रन्थयः प्रणवाभ्यां च संपुटत्वेन कारयेत् ॥१४॥**
**ग्रन्थयः कुलिशा ज्ञेयाः प्रणवैरेव सुव्रते।**
**त्रिशूलाष्टकमालिख्य चतुरस्रं लिखेत्प्रिये ॥१५॥**

**चतुर्द्वारविशोभाढ्यं सर्वानन्दकरं तथा।**
**हसौः कारं त्रिकोणान्तः सालिख्य वरवर्णिनि ॥१६॥**

इस वृत्त से सम्पृक्त अष्ट-ग्रन्थि युक्त अर्थात् परस्पर सटे हुए आठ कमल-दल बनायें। इनमें से प्रत्येक ग्रन्थि (अर्थात् कमल-दलों के युग्मन बिन्दु) को दो-दों 'प्रणव' (ॐ) से सम्पुटित कर दें। इससे ये ग्रन्थियाँ वज्र के समान दृढ़ हो जाती है। इसके बाद आठों दिशाओं में एक-एक कर आठ त्रिशूल बनायें। इनके ऊपर चतुर्द्वार युक्त ऐसा 'चतुस्त्र' या 'भू-पुर' बनायें जो सुन्दर और आनन्द कारक हो। हे वर-वर्णिनि। इसके बाद मध्य-त्रिकोण में प्रेत-बीज 'ह्सौः' लिखें ॥१४-१६॥

**कामबीजं मध्यमं यदष्टकोणेषु संलिखेत्।**
**स्वरान्षोडश देवेशि युग्मयुग्ममभेदतः ॥१७॥**
**दलाष्टकेषु संलिख्य पश्चिमादिप्रदक्षिणम्।**
**ग्रन्थिस्थानेषु वर्गाणां कादीनां परमेश्वरिः ॥१८॥**
**विलिखेत्सप्तसंख्यानामाद्यार्णं क्रमतः प्रिये।**
**क्षकारमष्टमे योज्यं शेषान्वर्णान्क्रमेण तु ॥१९॥**

शेष आठ कोणों के मध्य में काम-बीज 'क्लीं' लिखें। तत्पश्चात् इन आठ-कोणों में पश्चिम से प्रारम्भ कर प्रदक्षिणा क्रम से प्रत्येक कोण में दो-दो स्वर-स्वर लिखें। कमल-दल की आठ-ग्रन्थियों में से प्रत्येक ग्रन्थि पर 'क' वर्गादि के प्रथम अक्षर लिखें। अन्तिम ग्रन्थि पर 'क्ष' लिखें ॥१७-१९॥

**त्रिशूलाग्रेषु संलिख्य पश्चिमादिक्रमेण तु।**
**तद्बाह्ये मातृकावृत्तं विलिख्य परमेश्वरि ॥२०॥**
**चतुरस्त्रे महेशानि मातृकां कामगर्भिताम्।**
**विलिख्य पूजयेद्यन्त्रं हेमरौप्यादिपट्टके ॥२१॥**

इन वर्गों के शेष वर्णों को त्रिशूलों के अग्र-भाग पर पश्चिमादि क्रम से लिखें। इसके बाद इनके चारों ओर वृत्त रूप में मातृकायें लिखें। चतुरस्त्र में काम-बीज अर्थात् 'क्लीं' बीज से सम्पुटित मातृकायें लिखकर सोने-चाँदी आदि के पट्ट (पत्र) पर लिखित 'यन्त्र' की पूजा करनी चाहिए ॥२०-२१॥

**ताम्रे वा दर्पणे ताले काश्मीरप्रभवेऽपि वा।**
**चन्दनाद्यन्विते भूमौ कुङ्कुमेनाथ वा पुनः ॥२२॥**
**सिन्दूररजसा वाऽपि कस्तूरीघुसृणेन्दुभिः।**
**भूर्जे गोरोचनाद्रव्यैः कल्पितं मानसेऽथ वा ॥२३॥**

इन दो श्लोकों में यन्त्र-लेखन के अन्य आधार बताये गये है। भगवती बाला-त्रिपुरा का पूजन-यन्त्र कुंकम अथवा चंदन के चूर्ण से अथवा कस्तूरी- रक्त चन्दन और कपूर की स्याही से ताम्र-पत्र, दर्पण, ताड़-पत्र, कश्मीर-प्रभव काष्ठ अथवा गोरोचन आदि द्रव्यों से भोज-पत्र पर अथवा मानसिक-रूप से हृदय-पटल पर लिखना चाहिए ॥२२-२३॥

**सुवर्णरत्नलेखिन्या सर्वकार्यार्थसाधकः।**
**विलिख्य यन्त्रं देवेशि पूजाद्रव्यैः प्रपूजयेत् ॥२४॥**

उपर्युक्त आधारों पर स्वर्ण अथवा रत्न निर्मित लेखनी से लिखा गया 'यन्त्र' सभी कार्यों को सिद्ध करने वाला है। हे देवेशि! इस प्रकार यह यन्त्र लिखकर विविध उपचारों से उसकी पूजा करनी चाहिए ॥२४॥

**कुलागमक्रमेणैव ध्यात्वा ब्रह्मविकाशिनीम्।**
**मूलादिब्रह्मरन्ध्रान्तं बिसतन्तुतनीयतीम् ॥२५॥**
**उद्यदादित्यरुचिरां स्मरेदशुभशान्तये।**

यन्त्र लिखने के बाद अशुभ की शान्ति के लिये मूलाधार से ब्रह्म-रन्ध्र पर्यन्त व्याप्त, कमल-नाल के रेशे के समान सूक्ष्म, उदीयमान सूर्य के समान अरुण-कान्तिमयी ब्रह्म-विकाशिनी देवी का कुलागम के क्रम से ध्यान करना चाहिए ॥२५॥

**भ्रमद्भ्रमरनीलाभधम्मिल्लामलपुष्पिणीम् ॥२६॥**
**ब्रह्मरंध्रस्फुरद्भृङ्गमुक्तारेखाविराजिताम्।**
**मुक्तारेखालसद्रत्नतिलकां मुकुटोज्ज्वलाम् ॥२७॥**
**बिशुद्धमुक्तारत्नाढ्यां चन्द्ररेखाकिरीटिनीम्।**
**भ्रमद्भ्रमरनीलाभनयनत्रयराजिनीम् ॥२८॥**
**सूर्यभास्वन्महारत्नकुण्डलालंकृतां पराम्।**
**शुक्राकारस्फुरन्मुक्ताहारभूषणभूषिताम् ॥२९॥**
**ग्रैवेयाङ्गदमुक्ताभिः स्फुरत्कान्तिविराजिताम्।**
**गङ्गातरङ्गकर्पूरशुभ्राम्बरविराजिताम् ॥३०॥**
**श्रीखण्डवल्लीसदृशबाहुवल्लीविराजिताम्।**
**कङ्कणादिलसद्भूषां मणिबन्धलसत्प्रभाम् ॥३१॥**
**प्रवालपल्ल्वाकारपाणिपल्लवराजिताम्।**
**वज्रवैदूर्यमुक्तालिमेखलां विमलप्रभाम् ॥३२॥**
**रक्तोत्पलदलाकारपादपल्लवभूषिताम्।**
**नक्षत्रमालासंकाशमुक्तामञ्जीरमण्डिताम् ॥३३॥**

वामेन पाणिनैकेन पुस्तकं चापरेण तु।
अभयं च प्रयच्छन्तीं साधकाय वरानने ॥३४॥
अक्षमालां च वरदं दक्षपाणिद्वयेन हि।
दधतीं चिन्तयेद्देवीं वश्यसौभाग्यवाक्प्रदाम् ॥३५॥
क्षीरकुन्देन्दुधवलां प्रसन्नां संस्मरेत्प्रिये ॥३६॥

**इति श्रीमज्ज्ञानार्णवे नित्यातन्त्रे त्रिपुरेश्वरीध्यानं नाम तृतीयः पटलः ।।३।।**

मंडराते हुए भौरों के समान श्यामल-सघन-केश-राशि युक्त शिरःश्री पर शुभ्र-मोतियों की लड़ी है जो रत्न-मय तिलक पर झूल रही है। विशुद्ध-मोती और विभिन्न रत्न-खचित मुकुट पर शृंगोक्त चन्द्र-रेखा की कलगी है। वे त्रिनयना हैं और ये आँखें भ्रमर के समान नीलाभ कजरारी हैं। कानों में कुण्डल है जिनमें सूर्य के समान देदीप्यमान रत्न जड़े हुए हैं। मोतियों की माला है जो शुक्र के समान दमक रही है। मोतियों का

---

**नोटः**—अन्य तन्त्र-ग्रन्थों में श्री बाला-त्रिपुरा का 'ध्यान' और 'पूजन-यन्त्र' भिन्न बताया गया है। यथा—श्री 'रुद्रयामल' में ध्यान और 'यन्त्र' इस प्रकार बताये गये हैं।

**ध्यान**

रक्ताम्बरां चन्द्रकलावतंसाम्
समुद्यादित्य-निभां त्रिनेत्राम्।
विद्याऽक्ष मालाऽभय दान हस्तां।
ध्यायामि बालामरुणाम्बुजस्थाम् ॥

**यन्त्र**

*बिन्दु-त्रिकोण-वसु-कोणक-नाग-पत्र,*
*वृत्तं-त्रयमञ्चित-महीसदनं-त्रयञ्च,*
*बालादि-चक्रभिदमर्ति-हर-गिरिशे!*
*ब्रह्मेन्द्र-विष्णु-नमितं गदितं मया ते ॥*

**विश्वसार**-तन्त्र में

मुक्ता-शेखर-कुण्डलाङ्गद-मणिग्रैवेय-हारोर्मिकाम्।
विद्योतिर्वलयादि-कङ्कण वटी सूत्रां स्फुरन्नूपुरम् ॥
मणिक्योदर-बन्ध-कञ्चुक-धरामिन्दोः कलां विभ्रतीम्।
पाशं-सांकुश-पुस्तकाक्षवलया दक्षोंद्ध वाह्वादितः
पूर्णेन्दु प्रमित प्रसन्न-वदनां-नेत्र-त्रयोद्भासिताम् ॥
इन्दु-क्षीर-वलक्ष-गात्र-विलसन्माल्यानुलेपनाम्बराम्।
मूलाधार-समुद्गता-भगवतीं-हृत् पंकजे चिन्तयेत् ॥

ग्रैवेय (कण्ठिका) और केयूर (बाजूबन्द) हैं। गंगा की तरंग और कपूर की तरह शुभ्र-परिधान है। श्रीखण्ड वल्ली की तरह बाहु-वल्लरी है। रत्न-जडित कंगन से मणि-बन्ध (कलाई) शोभित है। कर-तल (हथेली) इतने सुन्दर और अरुणाभ हैं मानों वे मूंगे के पल्लव हैं। कटि-प्रदेश में वज्र (हीरा) और वैदूर्य (नीलम) एवं मुक्ता आदि रत्नों से जड़ी हुई 'मेखला'—(करधनी) सुशोभित है। पैरों के तलवे लाल कमल के समान 'अरुणाभ' और चिकने हैं। उनमें नक्षत्र-माला की तरह वलयाकार पाजेब (मञ्जीर) है। वे चतुर्भुजा है। ऊपरी बायें हाथ में पुस्तक है एवं दूसरा हाथ 'अभय' मुद्रा में है। दाहिने हाथ में अक्ष-माला (जप-वटीका) और दूसरा-हाथ 'वर' मुद्रा में है। वे दूध, कुन्द तथा चन्द्रमा के समान धवल-वर्णा हैं तथा भक्त-जनों को सुख-सौभाग्य, वाक्-पटुता एवं वर प्रदान करती हैं। साधक को ऐसी कृपा-मयी एवं प्रसन्न-वदना भगवती बाला-त्रिपुरा का ध्यान करना चाहिए ॥२६-३६॥

श्री 'ज्ञानार्णव' नित्या-तन्त्र के त्रिपुरेश्वरी ध्यान नामक
तृतीय पटल की 'सुदर्शना' व्याख्या पूर्ण हुई ॥३॥

❁

---

**यंत्र**

**नवयोनिं समालिख्य, पुनर्वृत्तं समालिखेत्।**
**तल्लग्मष्ट-पत्रं तु, चतुरस्त्रं-लिखेच्छिवे ॥**
**चतुर्द्वार-विशोभाढ्यं, सर्वानन्द करं सदा।**

'मन्त्र-महोदधि' में उपर्युक्त 'रक्ताम्बरां' चन्द्रकलावतंसां' ध्यान ही बताया गया है। यन्त्र का स्वरूप इस तरह है—

**नवयोन्यात्मकं यन्त्रं बहिरष्ट दलावृतम्।**
**भूगृहेण पुनर्वीतं पूजनाय लिखेत्सुधीः ॥**

**मध्ययौनौ तु तार्तीयमष्ट योनिषु मन्मथ।**
**केसरेषु स्वरान्न्यसेद् वर्गानष्टौ दलेष्वपि ॥**
**दलाग्रेषु त्रिशूलानि पद्मं मातृकयावृत्तम्।**
**एवं विलिखिते यन्त्रे पीठशक्तीः प्रपूजयेत् ॥**

# अथ चतुर्थः पटलः

## त्रिपुरेश्वरी पूजा क्रम विधान

**श्रीदेव्युवाच**

**चक्रमण्डलमाख्यातं न पूजा तत्र मण्डले।**
**कथिता परमेशान श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः ॥१॥**

श्री देवी ने कहा—हे परमेशान् ! अपने भगवती त्रिपुरेशी के चक्र-मण्डल का तो निरूपण किया परन्तु पूजा की विधि नहीं बताई है। मैं आपसे उनके पूजन का विधान तत्त्वत: सुनना चाहती हूँ ॥१॥

**ईश्वर उवाच**

**शृणु देवि प्रवक्ष्यामि पूजामण्डलमुत्तमम्।**
**पीठपूजां विधायादौ रविदेवीविराजिताम् ॥२॥**

ईश्वर ने कहा—हे देवि ! यह उत्तम पूजा-मण्डल एक दिव्य पीठ है। इसमें बारह (१२) देवियाँ विराजित हैं। सर्व प्रथम इस पीठ की पूजा करने के बाद भगवती का अर्चन करना चाहिए ॥२॥

**पीठ-विमर्श**—'पीठन्ति उपविशन्ति अस्मिन् इति पीठम्।' इस व्याकरणिक व्युत्पत्ति के अनुसार बैठने का प्रत्येक आधार या आसन पीठ है परन्तु साधना-शास्त्र में 'पीठ' एक पारिभाषिक शब्द है। वस्तुत: साधक का शरीर इष्ट-देवता रूपिणी ब्रह्माण्ड-व्यापिनी महा शक्ति का वास्तविक पीठ है।

यह मानव शरीर ब्रह्माण्ड का लघु-प्रतिरूप है—मिनियेचर (Miniature) है। यह लघु-ब्रह्माण्ड है। शरीर रूपी इस लघु-ब्रह्माण्ड में सूर्य आदि नौ ग्रह, अश्विनी आदि सत्ताइस नक्षत्रों सहित मेष आदि द्वादश राशियाँ, सातों लोक, सभी चौदह भुवन, गणेश, केशव, शिव की ५१ मूर्तियाँ, और कामरूप आदि ५१ पीठ स्थित हैं। महा-शक्ति का साधक अपने शरीर में लघु-षोढ़ा न्यास के अन्तर्गत गणेश, ग्रह, नक्षत्र, योगिनी, राशि और कामरूप आदि पीठों का और/अथवा 'महा षोढान्यास' के अन्तर्गत चतुर्दश भुवनों सहित समस्त 'प्रपञ्च' का न्यास करके उसे (अर्थात् अपने शरीर को) 'ब्रह्माण्ड' के रूप में परिणत करता है। फिर आधार-शक्ति से ज्ञानात्मा पर्यन्त पीठ-देवताओं की स्थापना और उसमें अपने इष्ट-देवता की पीठ-शक्तियों का

न्यास करके 'अन्तर्याग' के क्रम से हृदय-कमल पर इष्ट-देवता का पूजन तर्पण करने के बाद सूक्ष्म-हवन करता है।

अन्तर्याग करने के बाद बहिरंग पूजन के लिये 'सिंहासन'या चौकी पर स्थापित 'चक्र-मण्डल' में आधार-शक्ति आदि पीठ-देवताओं और वक्ष्यमाण 'पीठ-शक्तियों' की अर्चन पूर्वक 'स्थापना' करके उसे अपनी इष्ट-देवता के ब्रह्माण्ड रूपी 'पीठ' के रूप में रूपायित करता है। यही पीठ रहस्य है।

सभी देवताओं के अर्चन के लिये आधार-शक्ति आदि पीठ-देवता कुछ परिवर्तन के साथ लगभग एक ही हैं, परन्तु 'पीठ-शक्तियाँ' अलग-अलग हैं। अगले श्लोक में 'भगवती त्रिपुरा' की 'पीठ-शक्तियों' के नाम बताये गये हैं। यथा—

**वामा ज्येष्ठा च रौद्री च अम्बिकेच्छा ततः परम्।**
**ज्ञाना क्रिया कुब्जिका च ऋद्धिश्चैव विषघ्निका ॥३॥**
**दूतरी चैव आनन्दा देवि द्वादश शक्तयः।**

भगवती त्रिपुरा के 'चक्र-मण्डल' की द्वादश (पीठ) शक्तियाँ है—(१) वामा, (२) ज्येष्ठा, (३) रौद्री, (४) अम्बिका, (५) इच्छा, (६) ज्ञाना, (७) क्रिया, (८) कुब्जिका, (९) ऋद्धि, (१०) विषघ्निका, (११) दूतरी और (१२) आनन्दा ॥३॥

**मुक्ताफलामलमणिस्फुरच्छत्रं शशिप्रभम् ॥४॥**
**गङ्गातरङ्गधवलं चामरद्वयमद्रिजे।**
**नवरत्नस्फुरद्दीप्ति ताम्बूलस्य करण्डकम् ॥५॥**
**मल्लिकामालतीजातीशतपत्रादिदामभिः।**
**पूर्णं रत्नमयं भाण्डं तथाऽलंकारपूरिताम् ॥६॥**
**पेटिकां व्यजनद्वंद्वं नवरत्नाभिभूषितम्।**
**नीलकण्ठस्य पिच्छैस्तु तथोशीरविराजिताम् ॥७॥**
**कर्पूरमृगनाभ्याढ्यं कुङ्कुमक्षोदमण्डितम्।**
**चषकं स्वर्णरचितं कङ्कतीं हीरराजिताम् ॥८॥**
**कज्जलस्य शलाकां च करण्डं चन्द्रपूरितम्।**
**दधानाः परमेशानि शक्तयः पीठसंस्थिताः ॥९॥**

पीठ-शक्तियों का ध्यान—सफेद और बेदाग मोतियों और स्फटिक-आदि मणियों की झालरों से अलङ्कृत इन पीठ-शक्तियों का छत्र (चन्दोबा) चन्द्रमा की चाँदनी की तरह शुभ्र और धवल हैं। चामर-द्वय मन्दाकिनी-गंगा की लहरों के समान धवल हैं। रत्न-जटित ताम्बूल-पेटिका (खासदान) पर मल्लिका, मालती, जाती (चमेली) और शत-पत्र आदि पुष्पों की मालाओं का वेष्टन है। रत्न-खचित

'भण्ड' (सुराही) तथा अलङ्कृत पेटिका (शृंगारदान) है। रत्नों से विभूषित मयूर-पुच्छ निर्मित व्यजन (पंखा) है जिस पर उशीर (खस) कपूर, कस्तूरी, कुंकुम आदि का छिड़काव किया गया है। वे सोने का चषक (पान-पात्र), हीरे की कंघी, काजल लगाने की सलाई, और चन्द्रमा से परिपूर्ण 'करण्ड'(बांस की छोटी पिटारी) धारण किये हुए हैं ॥४-९॥

**पूर्वादिपरितः पूज्या रविसंख्या वरानने।**
**संपूज्य मध्ये देवेशि प्रेतसिंहासनं यजेत् ॥१०॥**
**रत्नस्वर्णाकृति स्फारं दीप्तिमच्छुद्धमव्यम्।**
**पञ्चप्रेतासनं साक्षान्मोक्षदायि न संशयः ॥११॥**

'हे वरानने ! पूर्वादि क्रम (पूर्व, आग्नेय, दक्षिण) से इन पीठ-शक्तियों का अचर्न करके, पीठ के मध्य में 'प्रेत-सिंहासन' की पूजा करनी चाहिए। स्वर्ण-निर्मित एवं रत्न-खचित यह विशाल-प्रेत-सिंहासन देदीप्यमान, स्वच्छ, दिव्य, अव्यय एवं मोक्षदायक है ॥१०-११॥

**श्रीदेव्युवाच**

**पञ्च प्रेतान्महेशान ब्रूहि तेषां तु कारणम्।**
**निर्जीवा अविनाशस्ते नित्यरूपाः कथं विभो ॥१२॥**
**निर्जीवे नाश एवास्ति ते कथं नित्यतां गताः।**

श्री देवी ने कहा—हे महेशान ! आपने कहा है कि भगवती त्रिपुरा का 'सिंहासन'—'प्रेत-सिंहासन' है। हे विभु ! ये 'प्रेत' कौन हैं ? इनका नाम क्या है ? ये प्रेत 'निर्जीव' हैं, तो इन्हें 'अविनाशी' और 'नित्य' क्यों कहा गया है क्योंकि जो नाशवान् होता है, वह न तो 'अविनाशी' हो सकता है और न ही वह नित्य अर्थात् शाश्वत हो सकता है ॥१२॥

**ईश्वर उवाच**

**साधु पृष्टं त्वया भद्रे पञ्चप्रेतमयं कथम् ॥१३॥**
**ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च ईश्वरश्च सदाशिवः।**
**पञ्च प्रेता वरारोहे निश्चला एव सर्वदा ॥१४॥**

ईश्वर ने कहा—हे भद्रे ! आपका यह प्रश्न सर्वथा उचित है, साधु है कि भगवती त्रिपुरा का 'सिंहासन' पञ्च-प्रेत-मय क्यों है ? हे वरारोहे ! ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर **और** सदाशिव ये ही भगवती त्रिपुरा के सिंहासन के पाँच-प्रेत हैं। ये सदैव निश्चल रहते हैं ॥१३-१४॥

**विमर्श**—ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र और ईश्वर—ये चारों 'देवता' भगवती-त्रिपुरा के सिंहासन के चार-पाये हैं और श्री सदा-शिव सिंहासन पर गद्दे के रूप में स्थित हैं। ब्रह्मा आदि इन पाँच देवताओं को ब्रह्माण्ड का 'कर्ता-धर्ता' माना जाता है मगर भगवती त्रिपुरा के सिंहासन के सन्दर्भ में इन्हें 'प्रेत' निरूपित किये जाने के कारणों को अगले १३ श्लोकों में स्पष्ट किया गया है।

**ब्रह्मणः परमेशानि मातृत्वं सृष्टिरूपकम्।**
**वामाशक्तेस्तु विज्ञेयं ब्रह्मा प्रेतो न संशयः ॥१५॥**

ब्रह्मा जी सृष्टि-कर्ता कहे जाते हैं परन्तु वस्तुतः, सृष्टि करने की मातृत्व-शक्ति 'वामा' (शक्ति) में है। दूसरे शब्दों में 'ब्रह्माण्ड' की सृष्टि 'वामा' से होती है। अतएव 'निर्जीव' (सृष्टि-उत्पादन क्षमता से रहित) होने के कारण ब्रह्मा जी को 'प्रेत' कहा गया है।

**शिवस्य करणं नास्ति शक्तेस्तु करणं सदा।**
**ब्रह्माण्डलक्षनिर्माणं जायते शक्तितः प्रिये ॥१६॥**
**अत एव महेशानि ब्रह्मा प्रेतो न संशयः।**

शिव में 'कर्तृत्व' का सर्वथा अभाव है। 'कर्तृत्व' का गुण या सामर्थ्य तो 'शक्ति' में रहता है। लक्ष-लक्ष ब्रह्माण्डों का निर्माण 'शक्ति' से हुआ है। अतएव हे महेशानि ! 'शिव' भी प्रेत हैं। इसमें सन्देह नहीं है ॥१६-१७॥

**विष्णौ च पालनं नास्ति पालयन्ती परा शिवा ॥१७॥**
**ज्येष्ठाभिधा महेशानि सैव विष्णुरितीरिता।**
**विष्णुस्तु निश्चलो देवि वैष्णवी व्याप्तिकारिणी ॥१८॥**
**पालयन्ती जगत्सर्वं विश्वनाटककारिणी।**
**अत एव महेशानि विष्णुः प्रेतो न संशयः ॥१९॥**

इसी तरह 'विष्णु' में भी पालकत्व नहीं है। विश्व का पालन-पोषण तो परा-शिवा करती हैं, जिनका नाम 'ज्येष्ठा' है। वे ही परा-शिवा ज्येष्ठा 'विष्णु' कहलाती हैं, अर्थात् सर्वथा निश्चल 'विष्णु' इन्हीं के कारण 'विष्णु' हैं—विश्वम्भर हैं। पूरे ब्रह्माण्ड में व्याप्त और जगत् रूप-नाटक रचने वाली वैष्णवी शक्ति जगत् का पालन करती है। हे महेशानि ! इसलिये विष्णु भी प्रेत हैं। इसमें संशय नहीं है ॥१७-१९॥

**रुद्रस्तु परमं तत्त्वं शिवो निश्चल एव हि।**
**ग्रसन्ती रुद्रशक्तिस्तु तमोरूपा वरानने ॥२०॥**
**गुणत्रयं शिवे नास्ति गुणातीतः परमेश्वरः।**
**निर्गुणस्य कथं ग्रासो निश्चलस्य वरानने ॥२१॥**

**ग्रसन्ती रुद्रशक्तिस्तु त्रैलोक्यं सचराचरम्।**

रुद्र परम-तत्व हैं। शिव निश्चल हैं। सत्-रजस् और तमस् ये तीन गुण हैं। शिव में ये गुण हैं ही नहीं। वे इन गुणों से परे हैं—गुणातीत हैं। 'निर्गुण' है। जो 'निर्गुण' है, जो निश्चल है, वह संसार का संहार किस तरह कर सकता है। वह तो 'तमोरूपा रुद्र-शक्ति है, जो चराचर सहित तीनों लोकों का संहार करती है, विश्व को निगल लेती है॥१९-२१॥

**ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च गुणातीताः सदा प्रिये।**
**सगुणाः परमेशानि सृष्टिस्थितिलयात्मकाः॥२२॥**

हे प्रिये ! ब्रह्मा-विष्णु और रुद्र गुणातीत है—गुणों से परे हैं। हे परमेशानि ! सत्-रज और तम- इन तीनों गुणों से युक्त 'शक्ति' ही सृष्टि-स्थिति और प्रलय करती हैं॥२२॥

**ईश्वरोऽपि वरारोहे महाप्रेतः सदाऽनघे।**
**शिवे निश्चलता कस्मादीश्वरत्वं भवेत्प्रिये॥२३॥**
**यः कर्ता च स्वयं हर्ता स ईशो नान्यथा भवेत्।**
**कर्तृहर्तृत्वयुगलं निश्चले न हि सुन्दरि॥२४॥**
**ईश्वरत्वं शिवायां तु न शिवे परमेश्वरि।**
**अत एव महाप्रेत ईश्वरो नान्यथा भवेत्॥२५॥**

जो स्वयं 'कर्ता' और 'हर्ता' हो, वही ईश्वर होता है। ईश्वर 'निश्चल' है। अतः उनमें 'कर्तृत्व' एवं 'हर्तृत्व' की क्षमता नहीं है। 'कर्तृत्व' एवं 'हर्तृत्व' का सामर्थ्य 'ईश्वरी' शक्ति में होता है। अतः 'कर्तृत्व' एवं 'हर्तृत्व' सामर्थ्य-विहीन 'ईश्वर' भी 'महाप्रेत' है॥२३-२५॥

**सदाशिवो महाप्रेतः केवलं निश्चलः प्रिये।**
**अव्यक्तः परमानन्दो ब्रह्मानन्दमयी शिवा॥२६॥**
**शक्त्या विना शिवे देवि वासना न प्रवर्तते।**
**अत एव महेशानि महाप्रेतासनं यजेत्॥२७॥**

हे प्रिये ! सदा-शिव परमानन्द हैं परन्तु अव्यक्त हैं, निश्चल हैं। निश्चलता के कारण वे भी महाप्रेत हैं। उनमें जो आनन्द है, वह शिवा के कारण है। वस्तुतः शिवा ही ब्रह्मानन्दमयी है। शिवा रूपिणी शक्ति के बिना शिव में तो वासना अर्थात् इच्छा और कामना भी नहीं होती। जो सर्वथा कामना रहित है, वह कोई कर्म किस तरह करेगा। किसी भी 'कर्म' के लिये सर्वप्रथम इच्छा होनी चाहिए। यदि इच्छा ही न हो तो इच्छा रहित व्यक्ति स्वतः कर्म का सम्पादन नहीं कर सकता॥२६-२७॥

**विमर्श**—ब्रह्मा आदि के प्रेतत्व का कारण निरूपित करने के बाद अगले श्लोक में सिंहासन पूजन मन्त्र का उद्धार और तत्पश्चात् पूजोपयोगी आवाहनी आदि मुद्रायें बताई गई हैं।

**चक्रमध्ये स्थितं बीजं सदाशिवमहापदम्।**
**प्रेतपद्मासनं ङेन्तं हृन्मनुर्मनुरीरितः ॥२८॥**
**महासनस्य मन्त्रोऽयं कलार्णः परमेश्वरि।**
**सिंहासनं समभ्यर्च्य ततश्चाऽऽवाहनं कुरु ॥२९॥**

चक्र मध्य में स्थित बीज अर्थात् 'हस्रौः' (सन्दर्भ ३/१६) के बाद 'सदाशिव-महा' फिर चतुर्थ्यन्त 'प्रेत पद्मासन (अर्थात् पद्मासनाय) के बाद 'हृत' अर्थात् 'नमः' की योजना करने से १६ अक्षरों का 'सिंहासन-पूजन' मन्त्र बनता है। इस मन्त्र से सिंहासन की पूजा करने के बाद चक्र में भगवती का आह्वान करना चाहिए ॥२८-२९॥

**वहन्नाडीक्रमेणैव मूलादिब्रह्मरन्ध्रगाम्।**
**संवित्कलां परेशानि सर्वज्ञां कुलसुन्दरीम् ॥३०॥**
**आवाह्य चक्रमध्ये तु तर्पयेत्कुलसुन्दरीम्।**
**आवाहनादिमुद्रास्तु कथयामि तथानघे ॥३१॥**

हे परमेशानि! मूलाधार से ब्रह्म-रन्ध्र पर्यन्त परिव्याप्त 'संवित्कला-स्वरूपिणी कुल-सुन्दरी' का प्रवहमान नाड़ी-क्रम से चक्र-मध्य में आहान करके उनका पूजन-तर्पण करना चाहिए। पूजन-आदि के क्रम में आवश्यक आवाहनी आदि मुद्राओं का स्वरूप बता रहा हूँ। इसे ध्यान से सुनिये ॥३०-३१॥

**ऊर्ध्वाञ्जलिमधः कुर्यादियमावाहनी भवेत्।**
**इयं तु विपरीता स्यात्तदा वै स्थापनी मता ॥३२॥**

दोनों हाथों की अंजुलि बनाकर उसे ऊपर उठाने से 'आवाहनी' मुद्रा बनती हैं। इस अंजली को अधोमुख करने से 'स्थापिनी-मुद्रा' बन जाती है ॥३२॥

**मिलितं मुष्टियुगुलं संनिधापनरूपिणी।**
**अन्तरङ्गुमुष्टिभ्यां संनिरोधनरूपिणी ॥३३॥**

दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर उन्हें परस्पर जोड़ देने से 'सन्निधापनी' मुद्रा बनती है। इस मुद्रा में अंगूठा मुट्ठी से बाहर रहता है। जब अंगूठों को मुट्ठियों के अन्दर (अंगुलियों के बीच में) कर दिया जाता है, 'सन्निरोधनी' मुद्रा बन जाती है ॥३३॥

**एतस्या एव मुद्रायास्तर्जन्यौ सरले यदा।**
**सव्यापसव्यभ्रमणान्मुद्रेयमवगुण्ठनी ॥३४॥**

जब इस 'सन्निधापनी' मुद्रा की दोनों तर्जनी खड़ी करके बायें से दायें घुमाई जाये तो वह 'अवगुण्ठनी' मुद्रा कहलाती है ॥३४॥

**विमर्श**—सन्निधापनी, सन्निरोधनी और अवगुण्ठनी-ये तीनों मुद्रायें मुट्ठी बाँधकर बनाई जाती हैं । इनमें जो अन्तर है, वह निम्नानुसार है—

(१) 'सन्निधापनी' में दोनों अंगूठे बाहर अर्थात् अंगुलियों के ऊपर रहते है । (२) 'सन्निरोधनी' में अंगूठे अंगुलियों के बीच मुट्ठी में रहते हैं, और (३) 'अवगुण्ठनी' में दोनों तर्जनी मुट्ठी से बाहर रहती है ।

**अङ्गमन्त्रैर्न्यसेद्देवि देव्यङ्गे साधकोत्तमः ।**
**सकलीकरणं नाम मुद्रेयं व्याप्तिकारिणी ॥३५॥**

हे देवि ! अङ्ग-मन्त्रों से देवी की ध्यानोक्त कल्पित मूर्ति में हृदय आदि 'अंगों' का न्यास करने से व्याप्तिकारिणी—'सकलीकरण' मुद्रा बनती है ॥३५॥

**विमर्श**—इष्ट-देवता रूपिणी ब्रह्म-शक्ति तो वस्तुतः 'निष्कल' है, 'निराकार' है, जिसका ध्यान सम्भव ही नहीं है । अतः उसको 'सकल' अर्थात् 'ध्यानोक्त 'साकार' रूप में परिणत करने की क्रिया 'सकली करण' है । षडङ्ग न्यास के मन्त्रों से हृदयादि अंगों का न्यास किये जाने से इष्ट-देवता की मूर्ति 'सकल' अर्थात् 'साकार' हो जाती है, और उसमें हृदयादि मुख्य अंग व्याप्त हो जाते हैं ।

**करावेकत्र संयोज्यावङ्गुष्ठौ बन्धयेत्प्रिये ।**
**परमीकरणं नाम मुद्रेयं तु ततः परम् ॥३६॥**

दोनों हाथों को मिलाकर दोनों अंगूठों को परस्पर बाँध देने से 'परमीकरण' नामक मुद्रा बनती है ॥३६॥

**परिवर्त्य करौ पश्चात्तर्जनीमध्यमायुगम् ।**
**कनिष्ठानामिकायुग्मं परस्परयुतं कुरु ॥३७॥**
**धेनमुद्रेवमाख्याता अमृतीकरणं भवेत् ।**
**एता साधारणा मुद्रा दर्शयित्वा ततः परम् ॥३८॥**
**वरदाभयमुद्रे च वरदाभयवत्प्रिये ।**
**पुस्तकवद्वामकरं कुर्यात्समतलं प्रिये ॥३९॥**
**पुस्तकं नाम मुद्रेयं वाग्विलास प्रयच्छति ।**
**तर्जन्यङ्गुष्ठयोगे तु दक्षहस्ते तु पार्वति ॥४०॥**
**अक्षमालेति मुद्रेयं ज्ञानमुद्रा च वै भवेत् ।**

दोनों हाथों को मिला लें। तत्पश्चात् (१) दाहिनी तर्जनी को बायें हाथ की मध्यमा से (२) बायें हाथ की तर्जनी को दाहिने हाथ की मध्यमा से (३) दाहिने हाथ की अनामिका को बायें हाथ की कनिष्ठा से, और (४) बायें हाथ की अनामिका को दाहिने हाथ की कनिष्ठा से जोड़ने से 'धेनु-मुद्रा' बनती है। इस मुद्रा से 'अमृतीकरण' किया जाता है। इसका अन्य नाम 'सुरभि-मुद्रा' है।

ये मुद्रायें दिखाने के बाद 'वर' और 'अभय' मुद्रायें दिखानी चाहिए। यथा—

बायें हाथ को वरदान देने की स्थिति में रखने से 'वर' मुद्रा बनती है। दाहिने हाथ (करतल) को उठाकर कन्धे तक लाने से 'अभय' मुद्रा बनती है।

बायें करतल को नीचे की ओर 'अधोमुख' और दाहिने करतल को कन्धे के समीप स्थापित करने से क्रमशः 'वर' एवं 'अभय' मुद्रायें बनती हैं।

वाम करतल को पुस्तक के समान 'समतल' करने से 'पुस्तक' मुद्रा बनती है जो वाग्विलास देने वाली होती है।

दाहिने हाथ की तर्जनी और अंगूठे के शिरो-भागों को जोड़ने से **'अक्ष-माला'** मुद्रा बनती है। इसे 'ज्ञान-मुद्रा' भी कहते हैं ॥३७-४०॥

**मुष्टिं बध्वा दक्षकरे तर्जन्यङ्कुशरूपिणी ॥४१॥**
**अङ्कुशाख्या महामुद्रा त्रैलोक्याकर्षिणी भवेत्।**

दाहिने हाथ की मुट्ठी बाँधकर तर्जनी को अंकुश के समान मोड देने से 'अङ्कुश मुद्रा' बन जाती है जो त्रैलोक्य का भी आकर्षण करती है ॥४१-४२ $\frac{1}{2}$ ॥

**तर्जनीयुगुलं देवि वामांसे शृङ्खलाकृति ॥४२॥**
**पाशमुद्रा समाख्याता त्रैलोक्याकर्षणक्षमा।**

दोनों हाथों की तर्जनी अंगुलियों को जंजीर के सीकड़ के समान एक दूसरे में फंसा कर बायें कन्धे के पास रखने से 'पाश-मुद्रा' बनती है। यह मुद्रा भी तीनों लोकों का आकर्षण करने वाली है ॥४२ $\frac{1}{2}$ -४३॥

**यथा हस्तगतं चापं तथा हस्तं कुरु प्रिये ॥४३॥**
**चापमुद्रेयमाख्याता वामहस्ते व्यवस्थिता।**
**यथा हस्तगतो बाणस्तथा हस्तं कुरु प्रिये ॥४४॥**
**बाणमुद्रेयमाख्याता रिपुवर्गनिकृन्तनी।**

जिस प्रकार हाथ में धनुष धारण किया जाता है, उसी तरह बायें हाथ को धनुषधारण करने के समान बनाने से चाप (धनुष) मुद्रा बन जाती है।

